( नेपथ्ये कलकलः )

वाल्मीकिः—(उत्थाय विलोक्य च) उत्खात-लवणो मधुरेश्वरः[1] प्राप्तः ।

लक्ष्मणः—सानुषङ्गाणि कल्याणानि ।

रामः—सर्वम् इदम् अनुभवन्न् अपि न प्रत्येमि यद् वा प्रकृतिर् इयम् अभ्युदयानाम् ।

वाल्मीकिः—रामभद्र ! उच्यतां किं ते भूयः प्रियम्-उपकरोमि ।

रामः—अतः परम् अपि प्रियम् अस्ति ! तथापीदम् अस्तु—

भरतवाक्यम्[2]—

पाप्मभ्यश्च च पुनातु वर्धयतु च श्रेयांसि सेयं कथा[3]
मङ्गल्या च मनोहरा च जगतो मातेव गंगेव च ।
ताम् एतां परिभावयन्त्व् अभिनयैर्[4] विन्यस्त रूपां बुधाः
शब्द-ब्रह्म-विदः कवेः परिणत-प्रज्ञस्य वाणीम् इमाम् ॥२०॥

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

इति "सम्मेलन"[5] नाम सप्तमोऽङ्कः

---

1. Madhureśvara—Śatrughna had received this title after having defeated Lavaṇa—the master of Madhurā.

L. 7—This is a conventional formula proceeding the final verse called the Kāvya-Saṃhāra.

2. भरत-वाक्यम्—भरतस्य नाट्याचार्यस्य वाक्यम् । Bharate also means an *actor* cf. mal. "भवभूतिर् नाम कवि-निसर्ग-सौहृदेन भरतेषु" Therefore, Bharata-vākya would mean '*benedictory words of the actor.*',

Verse 20—Mette: Sārdūla-vikrīḍitam. (See P. 54).

(*A noise behind the scenes.*)

Vālmīki—(*Rising and looking*). The lord of Madhurā (Śatrughna) after having exterminated Lavana, has arrived.

Laksmaṇa—The happy event come in train.

Rāma—I am experiencing all this, but I cannot believe it. Such is perhaps the nature of all the happinesses unforeseen.

Vālmīki—My dear Rāma, what else can I do to please you?

Rāma—Can there be something which shall please me beside! or else, this may be—

*It purifies from the sin, it augments happiness,—this auspicious and charming story is like the mother of the world or like the Gaṅgā. May the wise reflect over it under the dramatical performance represented with scientific acting, Such is the poem of the poet of ripe intelligence, who knows the Brahman revealed in the form of the word.* (20)

(Exuent all)

End of the Act VII

called

"The Reunion"

End of the Drama entitled "the Last Adventures of Rāma" composed by the Great Poet Bhavabhūti.

---

3. Kathā—The story of Rāma (*i.e.* Rāmāyaṇa). In Rāmāyaṇa too (VI 128 105 ff.) the benefit of reading the Vāmīki's poem is mentioned.

4. Abhinaya and Rūpa—Used in a technical sense; *Scenic gesticulation and the drama*. This stanza is a praśasti-verse—*the final prayer*, obligatory in the dramas and mentioned by the treatise on Dramaturgy (cf. Théatre Indien 56).

5. Sammelana—"The Reunion" is the title of this Act.

# श्लोकार्थः

—:o:—

## प्रथमोऽङ्कः

१. अन्वयः—पूर्वेभ्यः गुरुभ्यः नमोवाकं, आत्मनः अमृतां कलां देवतां वाचं विन्देम इदं प्रशास्महे ।

कठिन पदार्थः—( नमोवाकं ) नमस्कार कथन, ( आत्मनः ) परमात्मा की ( अमृतां ) अनश्वर, ( विन्देम ) प्राप्त करें ( प्रशास्महे ) हम प्रार्थना करते हैं ।

सरलार्थः—प्राचीन गुरु अर्थात् रामायण आदि महाकाव्यों के लेखक कवियों—वाल्मीकि व्यास आदियों को हम नमस्कार करते हैं, ( ताकि उनकी कृपा से ) परब्रह्म की अनश्वर शक्ति देवस्वरूपा वाणी ( सरस्वती ) को पायें, ऐसी हम प्रार्थना करते हैं ।

भाव यह हैं कि गुरु लोगों की कृपा से ब्रह्म की सूक्ष्म कला का मुझमें प्रकाश हो और सरस्वती की कृपा से सर्व प्रकार का ज्ञान प्राप्त हो, एतदर्थ गुरुओं को नमस्कार हो ।

नाटक पक्ष में इस श्लोक का एक और भी अर्थ सूचित होता है। पूर्वार्ध में कहे गए सब लोगों से नमन के योग्य लोगों से सूचित होता है पूर्वकाल के अति प्रसिद्ध किन्ही महात्माओं का वर्णन इस नाटक में किया जायगा। 'पूर्वेभ्यः' शब्द में बहुवचन त्रित्व की विवक्षा का द्योतक है, इससे प्रतीत होता है कि राम, लक्ष्मण और शत्रुघ्न का ही इस नाटक में वर्णन होगा। 'गुरुभ्यः' शब्द से आदि-कवि वाल्मीकि की प्रधानता अभीष्ट है। वैसे ही तीनों भाइयों में से ज्येष्ठ राम का ही इस नाटक में विशेष वर्णन होगा, यह सूचित होता है।

उत्तरार्ध में 'वाग्देवी' को लक्षित करके किसी प्राज्ञी (सीता) स्त्री का वर्णन इस नाटक में किया जायगा, यह सूचित होता है। 'अमृतां कलां' पद से उस स्त्री का देवांश से उत्पन्न होना, तथा उसके पति का भी देवांश से उत्पन्न होना ध्वनित होता है 'अमृत' पद सीता का पृथ्वी में समा जाना भी सूचित करता है।

२. अन्वयः—इयम् वाग् देवी यं ब्रह्माणां इव वश्या ( सति ) अनुवर्तते। तत् प्रणीतं सति उत्तरं रामचरितं प्रयोच्यते।

**कठिन पदार्थः**—( वश्या ) आधीन होकर, ( अनुवर्तते ) पीछे चलती है, ( प्रणीतं ) रचित, बनाये हुए, ( प्रयोच्यते ) अभिनीत किया जायगा।

**सरलार्थः**—यह देवी सरस्वती जिस ( उत्तर रामचरित के लेखक कवि भवभूति ) के ( अपने पति ) ब्रह्मा के समान पीछे चलती है, उसी के बनाये हुए 'उत्तर रामचरित' का अभिनय किया जायगा॥ २॥

३. अन्वयः—अरुन्धतीं पुरस्कृत्य वसिष्ठाधिष्ठिता देव्याः राघवमातरः यज्ञे जामातुः आश्रमम् गताः।

**कठिन पदार्थः**—( पुरस्कृत्य ) आगे करके, ( वसिष्ठाधिष्ठिता ) गुरु वसिष्ठ की आज्ञावर्तिनी होकर, ( जामातुः—जामातृ का षष्ठी एकवचन ) दामाद के।

**सरलार्थः**—अरुन्धती को आगे करके वसिष्ठ की आज्ञावर्तिनी होकर देवियें राम की माताएं यज्ञ के लिये अपने दामाद के आश्रम को गईं।

भाव यह है कि अरुन्धती गुरु वसिष्ठ की धर्मपत्नी हैं और गुरु वसिष्ठ उनके द्वारा यज्ञ में कर्तव्याकर्तव्य का उपदेश राम की

माताओं को देते हैं, अतः गुरु वसिष्ठ के साथ वे अपने दामाद के आश्रम को गई हैं ॥ ३ ॥

४. अन्वयः—राजा दशरथः शान्तां नाम कन्यां व्यजीजनत्। यां 'रोमपादाय' राज्ञे अपत्यकृतिकां ( कृत्वा ) ददौ।

कठिन पदार्थ—( व्यजीजनत् ) उत्पन्न किया, ( अपत्यकृतिकां ) सन्तान बनाकर ( ददौ ) दिया।

सरलार्थः—राजा दशरथ ने 'शान्ता' नाम की कन्या को उत्पन्न किया, जिस शान्ता को राजा रो (लो) मपाद को अपत्यरूप से राजा ने दिया।

सन्तान रहित राजा लोमपाद ने राजा दशरथ से शान्ता को गोद में लेने के लिये मांगा और राजा दशरथ ने उसे दे दिया।

५. अन्वयः—सर्वथा व्यवहर्तव्यं ( एव ) अवचनीयता कुतः? यथा स्त्रीणां साधुत्वे जनः दुर्जनः तथा वाचां साधुत्वेऽपि जनः।

कठिन पदार्थः—( व्यवहर्तव्यः ) कर्तव्य कर्म, ( अवचनीयता ) निन्दा का अभाव, ( साधुत्वे ) भलमनसाहत, स्त्रियों के पतिव्रतत्वादि गुणों में, ( जनः ) लोक यहां 'जनः' यह जातिवाचक संज्ञा समझनी चाहिये, ( वाचां ) वाणियों के-कवियों की कृतियों के—

Q. Explain with reference to the context.

अवतरणिका—सूत्रधार ने नट से अपने आचार को पालने के निमित्त राजद्वार पर चलकर राजस्तुति करने को कहा, इस पर नट कहता है कि आप शुद्ध स्तुति का मार्ग कहें, इस पर सूत्रधार कहता है कि संसार में में कोई बात ऐसी नहीं जो सर्वथा दोषरहित हो इसको दृष्टान्त देकर स्पष्ट करता है कि सच्चरित्रा स्त्रियों को भी दुर्जन लोग दूषित कर देते हैं, इसी प्रकार कितनी भी उत्तम सूक्ति हो उसे दुर्जन लोग बुरा कह ही देते हैं।

सरलार्थः—सब प्रकार से कर्तव्य कर्म ( यहां राजस्तुतिरूप कर्म) करना ही चाहिये ( क्योंकि किसी भी काम में ) निन्दा का नितान्त अभाव कहीं भी सम्भव नहीं ।

भाव यह है कि स्तुति में गुण दोष का विचार न करके भी राजस्तुति करनी ही चाहिये । क्योंकि जिस प्रकार स्त्रियों के पातिव्रत्य के बारे में जनसाधारण दुर्जन बनते हैं, वैसेही लोग कविवचनों में उनके माधुर्यादि ( माधुर्य–ओज और प्रसाद ये तीन कविवचनों के गुण काव्य में माने गये हैं ) गुणों में भी दोष देखते हैं । इसलिये हमारी स्तुति भी किस प्रकार निन्दा रहित हो सकती है ?

६. अन्वयः—यतः जन देव्यां वैदेह्यां अपि सापवादः ( तस्य ) मूलं ( तु ) रक्षोगृहस्थितिः, अग्निशुद्धौ तु अनिश्चयः ।

कठिन पदार्थः—( सापवादः ) दोष कथन सहित ।

अवतरणिका —प्रस्तुत में कथा सङ्गति के लिये भी स्त्रियों का ऊपर के श्लोक में दृष्टान्त दिया गया है, उसको लक्ष्य करके नट कहता है केवल दुर्जन नहीं किन्तु लोक अति दुर्जन हैं क्योंकि:—

"लोक देवी ( सर्व गुणों से प्रकाशित अर्थात् पूर्णरूप से पतिव्रता ) विदेहराज की पुत्री में दोष ख्यापन करते हैं (इस दोष कथन का) मूल कारण उसका राक्षस ( रावण ) के घर में रहना है ( अग्नि परीक्षा के बाद सीता की शुद्धि स्पष्ट है फिर भी उस को दोषवती कहने का क्या कारण है, ऐसा मन में सोच नट लोक निन्दा कारण बताता है ) क्योंकि वह अग्नि में शुद्ध हुई इस बात पर विश्वास नहीं करते ।

**Explanation:—**

भाव यह है किसी निश्चित प्रमाण के होते हुए भी दुर्जन लोग उस पर विश्वास नहीं करते , यद्यपि राक्षस गृह में रहने के कारण

अग्नि परीक्षा द्वारा सीता का दोषरहित होना ठीक है तो भी दुर्जन उस में शंका करते हैं। क्यों कि प्रत्येक बात में दोष निकालना ही दुर्जनों का स्वभाव है।

७. अन्वयः—स्नेहात् समाजयितुम् एत्य इमानि दिनानि उत्सेवन नीत्वा अद्य जनकः विदेहान् गतः। नरेन्द्रः ततः विमनसः देव्याः परिसान्त्वनाय धर्मासनात् वासगृहं प्रविशति ॥

कठिनपदार्थः—( समाजयितुम् ) प्रसन्न करने के लिये अथवा नमस्कार करने के लिये (एत्य ) आकर ( विमनसः ) उदास हुई हुई (परिसान्त्वनाय ) प्रसन्न करने के लिये।

अवतरणिका—भाट महाराज की स्तुति गान करने के लिये पूछते हैं, महाराज अब कहाँ ( इस प्रकार आकाशभाषित द्वारा पूछ कर ) हैं ? उत्तर में नट कहते हैं :—

सरलार्थ :—प्रीति के कारण ( परम कठोर सत्य प्रतिज्ञा को पालन करने आदि के कारण ) राम को प्रसन्न करने के निमित्त आये हुए जनक इन दिनों को प्रसन्नता से विताकर आज विदेह ( देशों को ) लौट गये हैं। इस निमित्त से महारानी सीता को उदास जान कर महाराज उनको तसल्ली देने के लिये धर्मासन अर्थात् दरबार से अपने महलों को गये हैं, ऐसा आदमी कहते हैं।

८. अन्वयः—किन्तु अनुष्ठाननित्यत्वं स्वातन्त्र्यम् अपकर्षति, आहिताग्नीनाम् गृहस्थता प्रत्यवायैः संकटा हि।

कठिनपदार्थ:—( अनुष्ठानानाम् नित्यत्वम् = अनुष्ठाननित्यत्वम् ) कर्तव्य कर्मों के नित्य करने की आज्ञा, (स्वातंत्र्यम्) इच्छापूर्वक काम करने की प्रवृत्ति को (अपकर्षति) नियमित करती है। (अहिताग्नीनाम् ) प्राचीन काल में विवाह के समय की अग्नि को प्रत्येक गृहस्थ अपने

समज्ज्वलित रखता था, और उसी के द्वारा नित्यप्रति हवन करता था, इस अग्नि को न रखने या इसके बुझ जाने से पाप होता है, ऐसा पूर्व लोगों का विश्वास था। ऐसे लोग जो इस अग्नि को रखते थे आहिताग्नि कहलाते थे। ( प्रत्यवायैः ) पापों के कारण ( सङ्कटा हि ) अपत्कारी है।

अवतरणिका— राम सीता से कहते हैं। देवि ! धैर्य धारण करो हमारे साथ स्नेह करने वाले आपके पिता हमें छोड़ नहीं सकते उनके जाने से तुम्हें शोक करना उचित नहीं। मजबूरन उन्हें हमें छोड़ना पड़ा है।

सरलार्थ :—कर्तव्य कर्मों की नित्यता ( मनुष्य की ) स्वतंत्रता को हर लेती है। ( अतः शास्त्राज्ञा के कारण तुम्हारे पिता हमें छोड़ कर गये हैं, अतः शोक करना व्यर्थ है ) इसलिये उनके प्रेम में सन्देह का कोई स्थान नहीं, सो तुम धैर्य रखो तुम्हारे पिता फिर भी आवेंगे। कर्तव्य कर्म की अवज्ञा बड़े आदमी नहीं करते, इससे आगे होने वाले सीता का त्याग भी कर्तव्य कर्म के लिये करना ही पड़ेगा ऐसा भी सूचित होता है, मान से कर्तव्य ऊंचा है इस बात की भी ध्वनि निकलती है। अग्नि के रखने वलों का गृहस्थ विघ्नों में भरा पड़ा है यह बहुत दुःख का स्थान है।

६. अन्वयः—हे नन्दिनी ! भगवती विश्वम्भरा भवतीम् असूत। प्रजापतिसमः राजा जनकः ते पिता, येषां पार्थिवानां कुलेषु सविता गुरुः, वयं च गुरवः तेषां त्वं वधूः असि।

कठिनपदार्थ :—( नन्दिनी ) आनन्द देने वाली, ( विश्वम्भरा ) पृथ्वी, ( प्रजापतिः ) ब्रह्मा, ( गुरुः ) आदि पुरुष, ( गुरवः ) नेता।

अवतरणिका—जामाता ऋष्य शृङ्ग के यज्ञ से आये हुए

महर्षि अष्टावक्र गुरु वसिष्ठ का वचन सीता से कहते हैं।

सरलार्थ:—हे आनन्द देने वाली वत्से सीते! देवि भूमि ने तुझे उत्पन्न किया। तेरा मातृकुल महत् है इससे यह प्रकट किया। ब्रह्मा के समान—ब्रह्मवाद का ज्ञाता महाराज विदेह बड़े ब्रह्मवेत्ता हैं इससे यह ध्वनित होता है—अतः जिस प्रकार माता श्लाघ्य है उसी प्रकार तेरा पितृकुल भी अत्यन्त श्लाघनीय है। तथा उसी के अनुसार जिन राजाओं के कुल का प्रवर्तक भगवान् सूर्य हैं, और मैं जिनका गुरु हूँ, ऐसे कुल की तू बहू है। इस प्रकार मातृ, पितृ और श्वसृकुल की श्रेष्ठ तुझसे वीर सन्तान की आशा है इससे तू वीर-प्रसवा हो।

१०. अन्वय:—लौकिकानां साधूनां वाक् अर्थं अनुवर्तते। आद्यानां ऋषीणां वाचं अर्थः अनुधावति।

कठिनपदार्थ:—( लौकिकानाम् ) लोक में प्रसिद्ध, (अनुवर्तते) पीछे चलती है।

Translate with reference to the context:—

अवतरणिका—गुरु वसिष्ठ ने अपने आशीर्वाद से मुझे और भगवती सीता को अनुग्रहीत किया है, यह उनकी बड़ी कृपा है। इसी बात को श्लोक से स्पष्ट करते हैं।

सरलार्थ:—लौकिक साधुओं की वाणी अर्थ के पीछे पीछे चलती है। भाव यह है कि जो कुछ होनहार होता है, लौकिक साधुओं के वचन उसी के अनुसार निकलते हैं। किन्तु गुरु वसिष्ठ के समान प्रधान मुनियों की वाणी के पीछे पीछे अर्थ भागता है जो वे कहते हैं होनहार बन जाती है। अतः यह स्पष्ट है कि सीता के पुत्र ही उत्पन्न होगा कन्या नहीं, यह बात ध्वनित होती है।

११. अन्वय:—वयं जामातृयज्ञेन निरुद्धाः। त्वं बाल एव असि

राज्यञ्च नवम् । ( अतः ) प्रजानां अनुरञ्जने युक्तः स्याः, तस्मात् ( तव ) यशः । यत् वः परमं धनम् ।

कठिन पदार्थ:—( निरुद्धाः ) रुके हुए हैं । ( अनुरञ्जने ) प्रसन्न करने में ( युक्तः ) लगा हुआ ( स्याः ) होवे ।

अवतरणिका—राम पूछते हैं क्या गुरु वसिष्ठ ने मुझे कुछ कहा है इसके उत्तर में अष्टावक्र जी कहते हैं कि वसिष्ठ ने कहा है:—

सरलार्थ:—हम तेरे उपदेष्टा, जामाता के यज्ञ में रुके हुए हैं—(इससे गुरु वसिष्ठ का अपना आशय नगर को शीघ्र लौट आने का है यह भी व्यञ्जित होता है) इसका क्या कारण है यह अगले पद से स्पष्ट करते हैं—तू अभी बालक है—अर्थात् तू राजतन्त्र को भली भांति समझने में असमर्थ है और तेरा राज्य अभी अभी प्राप्त किया हुआ है । नवीन प्राप्त राज्य में भिन्न भिन्न प्रकार के षडयन्त्रों की सम्भावना रहती है अतः तुझे ऐसा करना चाहिये कि तू प्रजाओं को प्रसन्न करने में तत्पर हो, इसी से तेरा यश होगा, यही हम इक्ष्वाकुवंश वालों का परमधन है ।

१२. अन्वयः—लोकानां आराधनाय स्नेहं दयाम् सौख्यं जानकीं अपि वा मुञ्चतः मे व्यथा नास्ति ।

कठिन पदार्थ:—( आराधनाय ) प्रसन्न करने के लिये (मुञ्चतः) छोड़ते हुए ।

अवतरणिका—राम कहते हैं जैसे भगवान ( मैत्रावारुणिः ) वसिष्ठ आज्ञा देते हैं मैं वैसा ही करूंगा और प्रजा को सन्तुष्ट रक्खूंगा ।

सरलार्थ:—प्रजा की प्रसन्नता के लिये प्रेम, दया, सुख और जानकी तक को भी छोड़ते हुए मुझे कोई कष्ट नहीं होगा ।

अन्वयः—उत्पत्तिपरिपूतायाः अस्याः पावनान्तरैः किम् ? तीर्थोदकं वह्निः च अन्यतः शुद्धिम् न अर्हति ।

कठिन पदार्थ :—( परिपूतायाः ) पवित्र, ( तीर्थोदकम् ) तीर्थों का–गङ्गा आदि का–जल अथवा गुरुओं के चरण धोने का जल ।

अवतरणिका—"चित्रकार ने चित्र बना लिये" यह सूचना लक्ष्मण राम को देते हैं । राम पूछते हैं, कहां तक के चित्र चित्रकार ने पूरे किये ? लक्ष्मण उत्तर देते हैं, भाई, देवी की अग्निशुद्धि तक । यह सुनकर राम कहते हैं, भाई लक्ष्मण, ऐसा मत कहो । इससे पाप होता है, क्यों ? यह श्लोक द्वारा स्पष्ट करते हैं ।

सरलार्थ :—जन्म से ही जो शुद्ध है ऐसी सीता की शुद्धि के लिये अग्नि आदि के शुद्धि के साधनों से क्या ? ( काकु द्वारा प्रगट करते हैं उसके लिये अन्य शुद्धि के साधनों की कोई आवश्यता नहीं, इसलिये अग्नि शुद्धि की बात मत कहो ) । इसी बात को अर्थान्तरन्यास से उत्तरार्ध में स्पष्ट करते हैं । तीर्थों का जल अथवा गुरुजनों के चरणों का जल और अग्नि स्वतः शुद्ध हैं ( इनकी शुद्धि के लिये किसी अन्य साधनों की आवश्यकता नहीं । इसी प्रकार देवी सीता की शुद्धि के लिये किसी अन्य साधन की अपेक्षा नहीं हो सकती )

अन्वयः—कष्टं कुलधनैः जनः अनुरञ्जनीयः तत् मे अशिवं दुरुक्तं ते न हि क्षमम् । सुरभिणः कुसुमस्य नैसर्गिकी स्थितिः मूर्ध्नि सिद्धा, चरणैः अवताडनानि न ।

कठिन पदार्थः—( कुलधनैः ) कुल-कीर्ति ही जिनका धन है, ( अनुरञ्जनीयः ) प्रसन्न करना चाहिये, ( अशिवं ) बुरा ( दुरुक्तम् ) बुरा कहा हुआ, ( क्षमम् ) योग्य ( नैसर्गिकी ) स्वभाव द्वारा सिद्ध, ( अवताडनानि ) लताड़ना, रोंदना

Explain with reference to the context:—
"नैसर्गिकी सुरभिणः" इत्यादि ।

अवतरणिका—राम सीता से कहते हैं कि यद्यपि तू यज्ञभूमि से उत्पन्न हुई है अतएव सर्व प्रकार से शुद्ध है, तो भी यह अपवाद सारी आयु भर तेरे साथ रहेगा । इस सब का कारण मेरा तुमको शुद्धि के लिये कहना ही है, इसलिये देवि, मुझ पर क्रोधित न हो ।

भावार्थ:—बड़े दुःख की बात है क्योंकि कुलधनों को अर्थात् कुल-धर्म की रक्षा ही जिनका धन है ऐसे पुरुषों को को प्रसन्न करना चाहिये । ( भाव यह है कि पहले अनुभूत दुःख का स्मरण कराके दुःखी को दुःखी करना यह हमारा धर्म नहीं । किन्तु शोक है इस व्रत के लिये जिसके कारण मैंने लंका में तुम्हें आत्मशुद्धि को प्रत्यक्ष करने के लिये कहा ) इसलिये ( लंका में ) जो मैंने बुरे और दुःखदायी वचन कहे तुम उनके योग्य कदापि न थीं । इसी को दृष्टान्त द्वारा स्पष्ट करते हैं । सुगन्धि वाले फूल का स्थान मस्तक है अर्थात् उसे देवता आदि के मस्तक पर ही चढ़ाया जा सकता है, उसे पैरों में रोंदा जाना युक्त नहीं । भाव यह है कि तीन प्रकार के फूल होते हैं । एक देखने में सुन्दर जैसे केसू आदि के फूल, एक केवल सुगन्धि प्रधान मौलश्री ( मौलसिरी आदि ) और एक उभय प्रधान सुन्दरता और सुगन्ध भरे । इनमें केवल सुगन्धिप्रधान पुष्प भी चरणों में नहीं फेंके जाते, दोनों गुणयुक्त पुष्पों की तो कथा ही क्या ? हे सीते ! तुम उभय विध पुष्पों के समान इन गुणशालिनी हो फिर तुम्हारा तिरस्कार कभी नहीं हो सकता ।

१५. अन्वयः—ब्रह्मादयः पुराणाः गुरवः ब्रह्महिताय परः सहस्राः शरदः तपांसि तप्त्वा तपोमयानि स्वानि तेजांसि एव एतानि अपश्यन्

कठिनपदार्थ:—( पुराणा गुरवः ) आदि काल के आचार्य, वेद की, ( शरदः ) सालों को।

अवतरणिका—राम ने जृम्भकास्त्रों को प्रणाम करने लिये सीता से कहा। उन अस्त्रों की दिव्यता इस श्लोक से बताते हैं।

सरलार्थ:—ब्रह्मादि पुरातन गुरु लोगों ने वेदों के कल्याण के लिये ( अर्थात् वेद के द्रोही राक्षसों के नाश करने के लिये ) हज़ारों वर्षों से भी अधिक काल तक तप करके मानो अपने तप को ही अस्त्र-रूप में प्राप्त हुए २ इन अस्त्रों को देखा। ये अस्त्र साधारण अस्त्र नहीं, अपितु पुराने गुरुओं का तप ही अस्त्र रूप में दीख रहा है।

१६. अन्वय:—एष तव तातः सम्बन्धिनः, जनकानां पुरोहितः गौतमः शतानन्दः वशिष्ठादीन् अर्चति।

अवतरणिका—दीवार पर लिखित चित्रों को दिखाते हुए लक्ष्मण सीता को मिथिला का चित्र देखने का अनुरोध करता है।

सरलार्थ:—ये आपके पिता जनक ( दशरथ आदि विवाह की इच्छा से आये हुए ) सम्बन्धियों को तथा जनक के कुल का पुरोहित गौतम का पुत्र शतानन्द गुरु वसिष्ठादिओं की पूजा कर रहे हैं।

१७. अन्वय:—कस्य जनकानां रघूणां च सम्बन्धः न प्रियः। यत्र दाता ग्रहीता च (उभौ अपि) कुशिकनन्दनः (अस्ति इति शेषः)।

सरलार्थ:—जनक और रघुवंशियों का यह मिलाप किसको प्रिय नहीं ( अर्थात् सभी इस मिलाप से प्रसन्न हैं ), जिस सम्बन्ध में देने वाला और लेने वाला अर्थात् कन्या पक्ष और वर पक्ष दोनों ही का प्रतिनिधि महर्षि विश्वामित्र हैं।

१८. अन्वय:—हे सुमुखि, एष स समयः वर्तते इव यत्र अयं तव करः उद्ग्रहीतकमनीय कङ्कणः ( सन् ) गौतमार्पितः ( भूत्वा )

मूर्तिमान् महोत्सव इव मां समनन्दयत ।

कठिनपदार्थ:—( उद्ग्रहीतकमनीयकङ्कणः = उद्ग्रहीतं आग्रहीतं वा कमनीयं कङ्कणं येन ) जिसने सुन्दर विवाह के कङ्कण को धारण किया हुआ है, ( महोत्सवः ) आनन्ददायक ।

अवतरणिका—मिथिला के चित्रों को देखती हुई सीता कहती है मानो हम उसी काल में बैठे है । राम उसकी बात का अनुमोदन नीचे के श्लोक से करते हैं ।

सरलार्थ:—हे सुन्दरि ( तूने ठीक कहा मैं उसी काल में अपने आपको पाता हूं ) यह वही काल है जिस काल में यह तेरा हाथ विवाह के शुभ कंकण और गौने को ( सूत्र को ) धारण करके, गौतम पुत्र शतानन्द से दिया गया ( हाथ ) मेरे लिये मानो आनन्द की मूर्ति बन कर उपस्थित हुआ था ।

१९. अन्वयः—तातपादेषु जीवत्सु दारपरिग्रहे नवे सति, मातृभिः चिन्त्यमानानां नः ते दिवसाः गताः ।

कठिनपदार्थ—( तातपादेषु ) पूज्य पिता जी के, (दारपरिग्रहे) विवाह के, ( नवे ) नये, ( चिन्त्यमानानाम् ) ध्यान रखती हुई के ।

सरलार्थ:—पूज्य पिता के जीते हुए नये नये विवाह के वे दिन जब कि माताएँ हमारी ( प्रसन्नता की सब प्रकार से ) चिन्ता रखती थीं अब बीत गए । भाव यह है कि आज न हमारे पिता जीवित हैं न पूज्य माताओं का प्रेम सिर पर है, सामने के चित्र को देखने से पुराना स्नेह राम को स्मरण हो आया ।

२०. अन्वयः—( तदा ऊपर के गद्य से लो ) प्रतनुविरलैः मनोहरकुन्तलैः प्रान्तोन्मीलित दशनमुकुलैः मुग्धालोकं मुखं दधती शिशुः ( 'इयं जानकी [illegible]' ऊपर के [illegible] से अन्वय करो ) ललित-

ललितैः ज्योत्स्नाप्रायैः अकृत्रिम विभ्रमैः मधुरैः अङ्गकैः मे अम्बानां कुतूहलं अकृत ।

कठिनपदार्थ:—( प्रतनुविरलैः ) सूक्ष्म होने के कारण जो बहुत घने नहीं हैं, इसीलिये ( मनोहरकुन्तलैः = मनोहरैः कुन्तलैः ) सुन्दर बालों से ( उपा ) ( प्रान्तोन्मीलत् = प्रान्तयोः उन्मीलत् ) दोनों गालों पर शोभा देते हुए, (दशनमुकुलैः) दांतरूप कलियों से ( मुग्धालोकम् ) सुन्दर दर्शन वाले । ( ललितललितैः = ललितेभ्यः ललितैः ) अत्यन्त सुन्दर (अकृत्रिमविभ्रमैः = अकृत्रिमैः विभ्रमैः) स्वाभाविक हाव-भावों से ।

अवतरणिका—चित्रगत सीता को देखकर उसके पुरातन रूप का राम ध्यान करते हैं । ( 'इयमपि तदाजानकी' इस पद का श्लोक के साथ मिला कर अन्वय करो )

सरलार्थ:—उस समय—जब कि माता हमारी चिन्ता करती थीं—छोटे छोटे, विरल, सुन्दर बालों तथा श्वेत कलियों के समान ( छोटे छोटे ) दांतों से सुन्दर मुख वाली, यह शिशु ( शैशव और यौवन की सन्धि समय की आयु को धारण करने वाली ) जानकी भी अति सुन्दर चांदनी के समान ( प्रसन्नतादायक ) अपने स्वाभाविक हाव-भावों तथा अपने सुन्दर अङ्गों से मेरी माताओं को आनन्द दिया करती थी ।

२१. अन्वयः—सः अयं शृङ्गवेरपुरे इङ्गुदीपादपः यत्र पुरा स्निग्धेन निषादपतिना समागमः आसीत् ।

सरलार्थ:—( चित्र में दीख रहा ) यह वह शृङ्गवेरपुर का इङ्गुदी का वृक्ष है, जहां पहले मित्र निषादराज से मेल हुआ था ।

२२. अन्वयः—पुत्र संक्रान्तलक्ष्मीकैः वृद्धेक्ष्वाकुभिः (सद्भिः) यत् धृतं तत् पुण्यम् आरण्यकव्रतम् आर्येण बाल्ये धृतम् ।

कठिनपदार्थ :—( पुत्रसंक्रान्तलक्ष्मीकैः ) पुत्रों में राज्यलक्ष्मी को देते हुए ( पुत्रे संक्रान्ता—चढ़ाई हुई—पुत्र संक्रान्ता । पुत्र संक्रान्ता लक्ष्मी येषाम् ) ।

सरलार्थ :—पुत्रों को राज्यलक्ष्मी को देकर वृद्ध इक्ष्वाकुवंशियों ने जिसको धारण किया, उसी पवित्र आरण्य व्रत को आर्य ने ( आपने ) बाल्यावस्था में ही धारण कर लिया । भाव यह है कि बाल्यावस्था में ही आपका त्याग कितना ऊंचा है ।

२३. अन्वयः—हे भगवति पुरा भगीरथः अगणिततनूपातं तपांसि तप्त्वा सगराध्वरे तव अद्भिः स्पृष्टान् तुरगविचयव्यग्रान् उर्वीभिदः कपिलमहसामर्षात् प्लुष्टान् प्रपितामहान् चिरात् उद्दीधरत् ।

कठिनपदार्थ :—( सगराध्वरे = सप्तमी एकवचन 'अध्वर' यज्ञ ) सगर के यज्ञ में ( अगणिततनूपातं = न गणितः तनूपातः यत्र ) शरीर-नाश को न गिन कर ( तुरगविचयव्यग्रान् = तुरगस्य विचये व्यग्रान् ) घोड़े के ढूंढ़ने में लगे हुए ( उर्वीभिदः ) पृथ्वी को फाड़ने वाले ( कपिलमहसामर्षात् ) महर्षि कपिल के तप के क्रोध से, ( उद्दीधरत् ) उद्धार किया ।

सरलार्थ :—हे गंगे, भागीरथ ( दलीप के पुत्र ) ने अपने शरीर की परवा न करके कठिन तपस्या द्वारा तेरे ही जल के छूने से, महाराज सगर के यज्ञ में चुराए हुए, पृथ्वी को फाड़ कर ( कपिल के आश्रम में गए हुए तथा कपिल के अपमान के कारण ) पाताल में गए हुए, तथा कपिल ऋषि के तेज से जले हुए पूर्वपुरुषों का बहुत काल के बाद उद्धार किया था ।

२४. अन्वयः— [illegible] परिस्पन्दितमृणाली

दुर्बलानि अलसलुलित मुग्धानि अशिथिलपरिरम्भैः दत्तसंवाहनानि अङ्कानि मम उरसि कृत्वा निद्राम् अवाप्ता।

कठिनपदार्थ:—( अध्वसंजातखेदात् ) मार्ग के चलने से उत्पन्न खेद से ( परिमृदितमृणालीदुर्बलानि ) पिसी हुई बिस ( सें ) के समान दुर्बल ( अलसलुलितमुग्धानि ) थके हुए होने के कारण इधर उधर न हिल सकने वाले अतीव सुन्दर, ( अशिथिलपरिरम्भैः दत्तसंवाहनानि ) बार २ के आलिंगन तथा मर्दन से शान्त हुए हुए।

अवतरणिका—श्याम वटवृक्ष के चित्र को द्वार पर लिखा देख कर लक्ष्मण उसकी ओर संकेत करता है, सीता राम से पूछती है आर्यपुत्र को यह प्रदेश स्मरण है—सीता व्यंग्योक्ति से अपने प्रेम के स्थान श्याम वट का स्मरण कराती तथा मन में आनन्द अनुभव करती है। राम कहते हैं भला सीते! यह स्थान भी कभी भुलाया जा सकता है ?

सरलार्थः—जहां तू मार्ग के चलने से पिसी हुई बिस के समान अंगों वाली, तथा थके हुए होने के कारण इधर उधर न हिल सकने वाले सुन्दर अंगों वाली, और बार बार के आलिंगन से दबाये हुए अंगों को मेरी छाती पर रख कर सोई थी।

भाव यह है कि पहले ही मार्गजनित श्रम की थकावट उस पर अत्यन्त सुकुमारी होने के कारण थकावट की अधिकता, उस थकावट में अंगों को दबाने तथा आलिंगन के कारण तू मेरे ही हृदय पर जहां सो गई भला वह स्थान कैसे भुलाया जा सकता है ?

२५. अन्वयः—गिरिनिर्झरिणीतटेषु वैखानसाश्रिततरूणि एतानि तानि तपोवनानि येषु नीवारमुष्टिपचनाः आतिथेयपरमाः शमिनः गृहिणः गृहाणि भजन्ते।

**कठिनपदार्थ**:—( गिरिनिर्झरिणीतटेषु ) पहाड़ की नदियों के किनारे पर, ( वैखानसाश्रिततरूणि ) वानप्रस्थियों द्वारा आश्रित वृक्ष, ( नीवारमुष्टिपचना. ) मुट्ठी भर अनाज पकाने वाले, ( आतिथेयपरमा: ) अतिथि-सत्कार करना ही जिनका परम धर्म है, ( शमिन: ) शान्त।

**सरलार्थ**:—पहाड़ की नदियों के किनारे वानप्रस्थियों द्वारा आश्रित वृक्षों में ये वे तपोवन हैं जहां गृहस्थी लोग सांसारिक चिन्ताओं को त्याग अपना घर बनाते हैं, तथा एक मुट्ठी भर नीवार के धान पकाते हुए अतिथि-सत्कार को अपना प्रधान धर्म मानते हैं।

२६. **अन्वय**:—सुतनु ! तस्मिन् पर्वते प्रतिनिहितसपर्यास्वस्थयो: ( आवयो: ) तानि अहानि स्मरसि ? तत्र सरसतीरां गोदावरीं वा स्मरसि ? तदुपान्तेषु आवयोः वर्तनानि वा किम् स्मरासि ?

**कठिनपदार्थ**:—( प्रतिविहितसपर्य्यास्वस्थयो: आवयो: ) प्रतिविहिता = बिना कहे ही की हुई, ( सपर्य्या ) सेवा।

**सरलार्थ**:—चित्रलिखित गोदावरी को देख राम सीता से पूछते हैं:—

हे सुन्दरि ! क्या तुम्हें उन दिनों की याद है जब लक्ष्मण की सेवा से हम दोनों उस पर्वत पर आनन्द से रहे थे ? क्या तुम्हें गोदावरी के आकर्षक तटों का स्मरण है, अथवा क्या तुम्हें गोदावरी प्रान्तों में हम दोनों का घूमना ( विहार करना ) भी याद है ?

२७. **अन्वय**:—आसक्तियोगात् ( आसक्तियोगात् ) अविरलितकपोलं मन्दं मन्दं किमपि आक्रमेण जल्पत: अशिथिलपरिरम्भव्यापृतैकैकदोष्णोः अविदित गतयामा रात्रि: एव व्यरंसीत्।

**कठिनपदार्थ**:—( आसक्तियोगात् ) रति-प्रेम से अथवा (आसक्ति-

योगात् ) प्रेम के कारण, ( अविरलितकपोलम् = न विरलौ कपोलौ यस्मिन् कर्मणि, जिस काम में कपोल अलग २ न हुए हों ) एक दूसरे के ऊपर मुख रख कर, ( अक्रमेण जल्पतः ) इधर उधर प्रेमालाप में लगे हुए, ( अशिथिलपरिरम्भव्यापृतैकैकदोष्णोः (दोषन्-षष्ठी) न शिथिले परिरम्भे व्यापृतं एकैकं दोः ययोः ) गाढ़ आलिंगन में लगे हुए एक एक भुजाओं वाले के, ( व्यरंसीत् ) गुज़रती थी।

**सरलार्थः**—( और क्या तुम्हें याद है कि ) रति-प्रेम के कारण एक दूसरे के कपोल पर कपोल रख कर और तद्विषयक इधर उधर की बातें करते हुए तथा एक दूसरे को अपनी भुजाओं से गाढ़ आलिंगन करते हुए, ( अथवा एक दूसरे को आलिंगन करने में जिनकी भुजाएँ लगी हुई हैं ) हम दोनों के रात्रि की घड़ियां पल भर में ही व्यतीत हो जाती थीं।

भाव यह है कि विस्रम्भालाप में रात्रि व्यतीत होते कुछ देर नहीं लगती थी, राम कहते हैं यहां गोदावरी के सुन्दर प्रदेशों में हमने न जाने कितनी आनन्द की रात्रियें व्यतीत कीं, आनन्दातिरेक के कारण राम सीता को पुरानी रात्रियें याद कराते हैं, परन्तु ऐसी रात्रियें वस्तुतः आकर्षण से भरी होती हैं।

२८. **अन्वयः**—अथ पापैः रक्षोभिः कनकहरिणच्छद्मविधिना इदं तथावृत्तं च्चालितं अपि व्यथयति। शून्ये जनस्थाने विकलकरणैः आर्यचरितैः ग्रावा अपि रोदिति, वज्रस्य हृदयं अपि दलति।

**कठिनपदार्थः**—( विकलकरणैः आर्यचरितैः ) व्याकुल इन्द्रियों वाले आर्य ( राम ) की चेष्टाओं से। ( ग्रावा ) पत्थर। ( तथावृत्तं ) घटना, ( च्चालितं ) बदली जाकर भी।

सरलार्थः—चित्र में सीता के हरणकाल का चित्र दिखाते हुए लक्ष्मण कहते हैं, अब तक जिन चित्रों का वर्णन हुआ वे आनन्द-दायक थे किन्तु यह दृश्य कष्ट का कारण है अतः श्लोक के आरम्भ में 'अथ' शब्द रखकर लक्ष्मण कहता है:—

पापी राक्षसों के द्वारा सुवर्णमृग के कपट से ( इदं ) यह चित्र में दीखने वाली घटना, बदल दिये जाने पर भी चित्त को दुःखी करती है। और निर्जन जनस्थान में आर्य राम के व्याकुल इन्द्रियों वाले काम ( आज भी ) पत्थरों को रुलाते और वज्र (हृदय) को भी ( शोक से ) चीर डालते हैं।

२६. अन्वयः—धाराभिः विसर्पन् अयं ते वाष्पौघः जर्जरकणः ( सन् ) त्रुटितः मुक्तामणिसार इव धरणीं लुठति। भराध्मातहृदयः आवेगः निरुद्धः अपि स्फुरदधरनासापुटतया च परेषाम् उन्नेयः भवति।

कठिनपदार्थ—( वाष्पौघः ) आंसुओं का समूह, ( भराध्मात-हृदयः ) भार से भरा हुआ हृदय, ( आवेग ) शोक, (उन्नेयः) अन्दाजे से जाना जाता है।

सरलार्थः—राम को साभिप्राय देख कर अर्थात् राम के रोने के कारण को जान कर भी राम के मुख से कारण सुनने के अभि-प्राय से लक्ष्मण कहता है, "धाराप्रवाह में निकलता हुआ यह तेरी आंखों का अश्रु-समूह—बूंदों के टूट जाने से—जर्जरित होकर टूटे हुए मोतियों के हार के समान पृथ्वी पर लोट रहा है। भाव यह है कि इसी से तेरे हृदय के दुःख का अनुमान हो सकता है, किन्तु इससे भी अधिक दुःखों का अनुमान के कारण कहते हैं—शोक के भार से भरा हृदय रोकने पर भी फड़कते हुए ओठ और नासिका से अनुमानित होता है।

३०. अन्वयः—प्रियजनविप्रयोगजन्मा तीव्रः अपि प्रतिकृति-वाञ्छया तत्कालं विसोढः दुःखाग्निः पुनः मनसि विपच्यमानः हृन्मर्मव्रण इव वेदनां करोति।

कठिनपदार्थ:—( प्रियजनविप्रयोगजन्मा ) सीता के वियोग से उत्पन्न, ( प्रतिकृतिवाञ्छया ) बदले की इच्छा से, ( विपच्यमानः ) बढ़ता हुआ, पकता हुआ ( हन्मर्म व्रण इव ) हृदय के कोमलतम भाग में फोड़े के समान, ( वेदनां ) दुःख को।

सरलार्थ:—सीता के वियोग से उत्पन्न अत्यन्त उग्र भी यह दुःख की अग्नि, प्रतीकार करने की इच्छा से उस समय सही हुई ( आज ) बढ़ती हुई हृदय में फोड़े के समान दर्द करती है, ( इसलिए मैं रोता हूं ) भाव यह कि आज सीता का वियोग इस चित्र को देखने से फिर नवीन हो आया यही मेरे रोने का कारण है।

३१. अन्वयः—एतस्मिन् मदकलमल्लिकाक्षपक्षव्याधूत-स्फुरदुरुदण्डपुण्डरीकाः कुवलयिनः भुवः विभागाः बाष्पाम्भः-परिपतनोद्भमान्तराले सन्दृष्टाः।

कठिनपदार्थ:—(मदकलमल्लिकाक्षपक्षव्याधूतस्फुरदुरुदण्डपुण्डरीका:-( मदेन ) प्रसन्नता के कारण, ( कलाः ) मीठा मीठा बोलते हुए, ( ये ) जो, ( मल्लिकाक्षाः ) श्वेत शरीर वाले और काली चोंच तथा चरण वाले राजहंस, ( तेषां ) उनके, ( पक्षैः ) पक्षों से, (व्याधूतानि) के पोये हुए, (अतएव) इसीलिये, (स्फुरन्ति) दीखती हुई, (उरुदण्डानि) बड़ी २ भिसों के नालों वाले, ( पुण्डरीकानि ) जिनमें कमल हैं। भाव यह है कि उन राजहंसों और कमलनालों के समान वर्ण होने से उनमें कोई भेद न जान पड़ता था, किन्तु पंखों के हिलाने से उनमें भेद दीखने लगा, मीठा बोलने वाले मल्लिकाक्ष राज-

हंसों के पङ्खों के हिलाने से दीख रहे :हैं लम्बे २ भिस जिनके ऐसे कमल जिन तालाबों में है, (कुवलयिनः) नील कमलों वाले (अन्तराले) मध्य में, ( बष्पाम्भः ) आंसुओं का जल ।

सरलार्थः—यहां आंसुओं के गिरने और फिर उत्पन्न होने के बीच, मैं मीठा बोलने वाले मल्लिकाक्ष राजहंसों के पङ्खों के हिलने से दीख रहे बड़े भिसों वाले श्वेत कमल और नील कमलों से भरे हुए पम्पा सरोवर के जल विभागों को देख रहा हूँ। भाव यह है कि कहीं श्वेत और बीच २ में नीले कमलों से यह स्थान अति रमणीय प्रतीत होता है, किन्तु सीता के वियोगजनित दुःखातिरेक से मेरे लिये यह सुन्दर प्रदेश भी कष्ट का ही कारण है ।

३२. अन्वयः—दिष्ट्या ! अयं स महाबाहुः अञ्जनानन्द-वर्धनः ( अस्ति ) यस्य वीर्येण वयं भुवनानि च कृतिनः ।

कठिनपदार्थः—( अञ्जनानन्दवर्धनः ) अंजना के आनन्द का बढ़ाने वाला अर्थात् अंजनापुत्र हनुमान, ( कृतिनः ) कृतकृत्य हैं ।

सरलार्थ :—सामने अञ्जनापुत्र हनुमान को देख कर लक्ष्मण कहता है "अत्यन्त प्रसन्नता की बात है कि अञ्जना के आनन्द को बढ़ाने वाला यह वह बड़ी बड़ी भुजाओं वाला हनुमान है, जिसके बल से हम और सारा संसार कृतकृत्य हैं । हनुमान ही ने सीता का पता लगाया तथा युद्ध में लक्ष्मण को जिलाया इत्यादि कारणों से—

३३. अन्वयः —अयं स ककुभसुरभिः माल्यवान् नाम शैलः यस्मिन् नीलः स्निग्धः नूतनः तोयवाहः शिखरं श्रयति, अस्मिन् आर्येण ( ऐसा आधा कहने पर राम कहते हैं ) विरम विरम अतः परं न क्षमः अस्मि । स जानकी विप्रयोगः पुनः प्रत्यावृत्तः इव मे ।

कठिनपदार्थ :—(ककुभसुरभिः = ककुभैः सुरभिः = सुगन्धियुक्तः ) अर्जुन पुष्पों से सुगन्धित, ( विप्रयोगः ) जुदाई ( प्रत्यावृत्तः इव ) मानो फिर लौट आया है।

सरलार्थ :—यह वह अर्जुन पुष्पों की सुगन्धि वाला माल्यवान् नाम का पर्वत हैं, जहां नवीन नीला बादल (प्रत्येक वर्षा ऋतु के आरम्भ में ) आकर ठहरता है। आर्य ने ( राम ने ) यहां—( इतना कहते ही लक्ष्मण के पुराने भाव के जागृत हो जाने से राम कहते हैं ) ठहरो ! ठहरो ! इससे आगे सुनने में असमर्थ हूँ—जानकी का वह विरह मुझे फिर से नया हो गया है।

३४. अन्वयः—ससाध्वसश्रमखेदबिन्दुः ( अतएव ) ऐन्दवमयूखचुम्बितस्यन्दिचन्द्रमणिहारविभ्रमः बाहुः जीवयत्रि अधिकण्ठं अर्प्यताम्।

कठिनपदार्थः—( साध्वसेन सह = भय से ) भय के कारण, ( श्रमेण ) इधर उधर देर तक घूमने की थकावट से।

सरलार्थः—पिछले श्लोक में कहे गये "प्रत्यावृत्तः पुनरिव स मे जानकी विप्रयोगः" जानकी का विरह फिर से नया हो गया है अर्थात् राम जानकी विरह कातर हैं, सो उस कातरता को हटाने के लिये राम सीता से उसके बाहु को गले में डाल कर सोने को कहते हैं, जिससे कि उनका वह त्रास नष्ट हो जावे। राम कहते हैं, "भय के कारण—शूर्पणखा तथा अन्यान्य भयानक दृश्यों को चित्रों में देखने के कारण कोमलाङ्गी राजकुमारी सीता को भय का उत्पन्न होना उसकी कोमलता को दुगना बनाता है—( तथा चित्रों को देखने के निमित्त इधर उधर घूमने से ) परिश्रम के द्वारा उत्पन्न पसीने के बिन्दुओं वाली ( इसीलिये ) चन्द्र की किरणों के छूने से चन्द्रमणि हार के समान शीतल जल को बरसाने वाले चन्द्रहार के समान

अपनी भुजा को मुझे जिलाते हुए के समान मेरे गले में डाल दे। इससे तेरा भय और मेरा विरहजनित दुःख दोनों को शान्ति प्राप्त होगी।

३५. **अन्वयः**—( एतत् ) सुखम् इति वा दुःखम् इति वा, प्रबोधः वा निद्रा, किमु विषविसर्पः किमु मदः ( इति ) विनिश्चेतुं न शक्यते। तव स्पर्शे हि परिमूढेन्द्रियगणो विकारः मम चैतन्यं भ्रमयति सम्मीलयति च।

**कठिनपदार्थः**—( विषविसर्पः ) सांप का जहर (परिमूढेन्द्रियगणः) विकल हुआ २ हैं इन्द्रियों का समूह जिसको ( सम्मीलयति ) प्रसन्न करता है।

**सरलार्थः**—( यह जो कुछ मैं अनुभव कर रहा हूं ) यह सुख है अथवा दुःख, जागृत अवस्था है अथवा निद्रा, क्या यह सर्प का विष है अथवा शराब की मस्ती ? इसका निश्चय नहीं किया जाता। तेरे स्पर्श के कारण मुग्ध हुआ २ मेरी इन्द्रियों का समूह चेतनता को हरता और प्रसन्नता उत्पन्न करता है। "एक ही स्थान में इस तरह विरुद्ध भाव क्यों उत्पन्न हो रहे हैं" यह राम सीता से पूछते हैं। सीता उत्तर देती है, इसके सिवाय हो ही क्या सकता है जो आप मुझ पर प्रसन्न हैं।

३६. **अन्वयः**—हे सरोरुहाक्षि ! एतानि ते कर्णामृतानि सुवचनानियसकलेन्द्रियमोहनानि सन्तर्पणानि मनसः रसायनानि (अत एव) म्लानस्य जीवकुसुमस्य विकासनानि।

**सरलार्थः**—हे कमल के समान नेत्रों वाली ( कमल-नयिनी ) ये तेरे अमृतस्वरूप सुन्दर वचन—पिछले श्लोक के बाद कहे गये वचन, "आप मुझमें अनुरागवान् है"—केवल कानों के लिये ही अमृतमय

हैं किन्तु मीठे होने कारण-सब इन्द्रियों को मोहित करने वाले हैं, तथा उनको बलवान् बनाने वाली औषध के समान है। ( के बलवान इन्द्रियों तक ही इनका प्राभव नहीं अपितु ) मन के लिये भी ये रसायन। पौष्टिक औषध के समान हैं। ( इस प्रकार देह और मन दोनों को पुष्ट करने के कारण ) सांसारिक कष्टों से मुर्झाये हुए जीवनरूप पुष्प के लिये विकसित करने के कारण हैं। अर्थात् तेरे इन वचनों से मुझमें एक नये जीवन का संचार हुआ है यह सूचित होता है।

३७ अन्वयः—आविवाहसमयात् शैशवे गृहे तदनु पुनः यौवने वने ते स्वापहेतुः अन्यया अनुपाश्रितः एष रामबाहुः उपधानम् ( अस्ति इति शेषः )

सरलार्थः—पीछे सीता ने थकावट के कारण सोने की इच्छा प्रकट की थी, सो शयनार्थ सीता किसी सिरहाने आदि को इधर उधर देखती है इस पर राम कहते हैं—"विवाह के समय से लेकर ( आराम करके ) पहले बचपन में घर में अर्थात् अयोध्या में, इसके बाद यौवन अवस्था में वन में तेरी निद्रा का आश्रय, अन्य किसी भी स्त्री से आश्रित न हुआ २ यह भुजारूप सिरहाना है—भाव यह है कि इस भुजा को सिरहाना बनाकर, हे सीते, तुम सो जाओ।

३८. अन्वयः—इयं गेहे लक्ष्मीः, ( इयमिति-सर्वत्र योज्यम् ) इयं नयनयोः अमृतवर्त्तिः। अस्याः असौ स्पर्शः वपुषि बहलः चन्दनरसः अयं बाहुः कण्ठे शिशिरमसृणः मौक्तिकसरः। अस्याः किं न प्रेयः यदि तु परं विरहः असह्यः।

कठिनपदार्थः—( अमृतवर्त्तिः ) अमृत की बत्ती, ( शिशिरः मसृणः च ) शीतल और कोमल ( मौक्तिकसरः ) मोतियों का हार।

सरलार्थः—यह जानकी मेरे घर की लक्ष्मी है, आंखों के

लिए अमृत की बत्ती है, इसका स्पर्श शरीर में बहुत सा चन्दनरस है इसकी यह भुजा ( जो इसने आश्रय के लिये गले में डाला हुआ है ) गले में पड़े हुए मोतियों के हार के समान है। ( इस प्रकार इसका प्रत्येक अंग आनन्दप्रद है इसलिये संक्षेप से कवि कहता है ) इसका कौन सा अङ्ग प्रिय नहीं ? अर्थात् इसके सारे अंग प्रीतिवर्धक हैं। यदि सहा नहीं जाता तो केवल यह इसका वियोग ही है।

३९. अन्वयः—यत् सुखदुःखयोः अद्वैतम् ( अतएव ) सर्वासु अवस्थासु अनुगुणम्, यत्र हृदस्य विश्रामः, यस्मिन् जरसा रसः न हार्य्यः, यत्कालेन आवरणात्ययात् परिणते स्नेहसारे स्थितम् सुमानुषस्य भद्रं कथमपि हि प्राप्यते।

कठिनपदार्थः—( अद्वैतम् ) समानरूपवाला-न द्वैतं द्विभावः—, ( जरसा )बुढ़ापे से ( हार्य्यः ) छीने जाने के योग्य ( आवरणात्ययात् = आवरणस्य अत्यात् लज्जा के हरने से ) लज्जा के नाश हो जाने से। ( परिणते ) पक्का हो जाने पर। ( भद्रम् ) कल्याण ( प्राप्यते ) पाया जाता है।

सरलार्थः—( पूर्वप्रसंगः ) सीता सोए २ बड़बड़ाती है, राम सोचते हैं शूर्पणखा आदि के चित्र देखने से भीतमना सीता सुपने में बोल रही है, सीता को सप्रेम देख कर राम कहते हैं :—"जो सीता सुख दुःख दोनों में एक समान है, तथा जो सब अवस्थाओं में मेरी इच्छा के अनुरूप है, जिसमें हृदय की शान्ति है, बुढ़ापा होने पर भी मन जिससे नहीं हटाया जा सकता, जिसका प्रेम, समय व्यतीत होजाने पर लज्जा आदि को पार कर चुका है,इसीलिये जो स्नेह पक्का हो चुका है—ऐसा उस प्रेमी का एकान्त कल्याण कैसे प्राप्त हो सकता है ? राम कहते हैं यद्यपि ऐसा प्रेमी मिलना कठिन है तो भी भाग्यशाली हूँ कि मुझे ऐसा प्रेमी प्राप्त है। अतएव

ऐसा प्रेमी दुःखी हो यह बहुत दुःख का विषय है।

४०. अन्वयः—हा। हा! धिक्! वैदेह्याः यत् परगृहवासदूषणं अद्भुतैः उपायैः प्रशमितं, दैवदुर्विपाकात् तत् एतत् पुनरपि आलर्कं विषमिव सर्वतः प्रसृप्तम्।

कठिनपदार्थः—(प्रशमितम्) शान्त हुआ, (दैवदुर्विपाकात्) बदकिस्मती से, (आलर्कं) कुत्ते के।

सरलार्थः—दुर्मुख के द्वारा सीता की निन्दा सुन कर राम कहते हैं। अतिशय धिक्कार है कि सीता के दूसरे के घर में रहने के दोष को अनेक विचित्र उपायों से शान्त करने पर भी, बदकिस्मती के कारण कुत्ते के ज़हर के समान सर्वत्र व्याप्त हो गया।

४१. अन्वयः—केनापि कार्येण लोकस्य आराधनं सतां व्रतं यत् तातेन मां च प्राणान् च मुञ्चता पूरितम् हि।

सरलार्थः—किसी भी कार्य के द्वारा प्रजा को प्रसन्न करने का सत्यप्रतिज्ञ लोगों का जो व्रत है, जिसको पिता ने मुझे और प्राणों को छोड़कर भी पूरा किया। (उसे पूरा करना चाहिए)।

४२. अन्वयः—लोकश्रेष्ठैः सावित्रैः भूमिपालैः यत् शुद्धं चरितं साधु दीपितम् अस्मिन् यत् सम्भवात् कश्मला किंवदन्ती चेत् स्यात् (तदा) हन्त! अधन्यं मां धिक्।

सरलार्थः—पिछले श्लोक में सीता त्याग के गुणों को कहा अब यदि सीता का त्याग न किया जाय तो उसमें क्या बुराई होगी इसका वर्णन करते हैं। लोक श्रेष्ठ, सूर्यवंश के राजाओं ने जो शुद्ध चरित्र भली प्रकार जगत् में प्रकाशित किया (अर्थात् अपने प्राण देकर प्रजारञ्जन के व्रत को नहीं छोड़ा सो यदि मैं सीता का त्याग न करूं

तो यह श्रेष्ठ राजाओं के आचार के विरुद्ध होगा ) सीता को न त्यागने से मेरे कारण कभी न हटने वाली यदि लोकनिन्दा हो तो मुझे धिक्कार है ।

४३. अन्वयः—त्वया जगन्ति पुण्यानि त्वयि पुण्याः जनोक्तयः त्वया लोकाः नाथवन्तः त्वं कथं अनाथा सम्पत्स्यते ।

सरलार्थः—तुझसे सारा जगत पवित्र है, तुझ पर लोक कुत्सित बातें कहें ( यह कैसी विधि की विडम्बना है ), तेरे ही कारण लोक स्वामिभक्त हैं, ऐसी तू अनाथ हो जायगी । भाव यह है कि जो पवित्र करने वाली वह अपवित्र की जा रही है, और जो सब की शरण है वह अशरण हो रही है कैसी अनुचित बात है ।

४४. अन्वयः—इक्ष्वाकुवंशः प्रजानां अभिमतः । दैवात् ! च वचनीयबीजं जातम् । यच्च विशुद्धिकाले अद्भुतं कर्म अतिदूरं वृत्तं तत् कः हि प्रत्येतु ।

कठिनपदार्थः—(अभिमतः), प्यारा है ( वचनीयबीजम् ) निन्दा का बीज, ( प्रत्येतु ) विश्वास करे ।

सरलार्थः—रघुकुल प्रजा का अत्यन्त प्रिय है, भाग्य देखो वही निन्दा का कारण बन गया, और शुद्धि के काल का वह विचित्र कार्य—अग्नि द्वारा शुद्धि—दूर की बात है भला उस पर कौन विश्वास करे ।

४५. अन्वयः—शैशवात् प्रभृति पोषितां सौहृदात् अपृथगाशयां प्रियां इमाम् सौनिकः अह शकुन्तिकाम् इव छद्मना मृत्यत्वे परिददामि ।

कठिनपदार्थः—( अपृथगाशयाम् ) मेरे समान विचारवाली को ( सौनिकः ) कसाई, मांस बेचने वाला ।

सरलार्थ :—"मैं बहुत क्रूर हूँ" राम ऐसा कहते हैं।

बचपन से लेकर पाली हुई, प्रेम के कारण मेरे समान विचारों वाली ( इस सीता को ) कसाई जिस प्रकार घर के पक्षी ( मुर्गा आदि को ) को दे देते हैं वैसे ही मैं इस प्रिया सीता को धोखे से मृत्यु के मुंह में दे रहा हूँ।

भाव यह है कि जिस प्रकार कसाई घर के पाले पक्षी को पकड़ कर मार डालता है वैसे ही मैं भी सीता को धोखे से मृत्यु समान वन में भेज रहा हूँ। अतः मुझसा क्रूर और कौन हो सकता है।

४६. अन्वयः—अयि मुग्धे ! अपूर्वकर्मचण्डालं मां विमुञ्च। चन्दनभ्रान्त्या दुर्विपाकं विषद्रुमम् आश्रिता असि।

सरलार्थ :—हे सरले सीते ! जिसे दूसरा कोई नहीं कर सकता अतिभयानक कर्म करने वाले मुझको छोड़ दे, चन्दन भ्रान्ति से तू विष-वृक्ष के सहारे खड़ी है।

भाव यह है कि बिना ही किसी कारण के अति क्रूर कर्म करने वाले मुझको तू छोड़ दे।

४७. अन्वयः—दुःखसंवेदनाय एव रामे चैतन्यम् आहितम्, मर्मोपघातिभिः प्राणैः स्थिरैः ( सद्भिः ) वज्रकीलायितम्॥

कठिनपदार्थ :—( संवेदनाय ) ज्ञान के लिये ( आहितम् ) रखी है, ( वज्रकीलायितम् ) वज्र के समान पक्का कर दिया है।

सरलार्थ :—(मानों विधाता ने ) दुःख के अनुभव के लिये ही राम में चेतनता दी है-अचेतन प्राणी दुःख सुख को अनुभव नहीं कर सकता राम दुःख को अनुभव कर सके, इसी निमित्त उसने मुझमें प्राण

शक्ति दी है—इसी दुःख का अनुभव करने के लिये ही मानों विधाता ने मेरे प्राणों को वज्र के समान कठिन बना दिया है। भाव यह है कि इतने बड़े कष्ट के आने पर मेरे प्राणों को निकल जाना चाहिये था, सो ये कष्ट सहने के निमित्त ही नहीं निकले हैं।

४८. अन्वयः—ते महात्मनः कृतघ्नेन दुरात्मना मया गृहीत-नामानः ( सन्तः ) पाप्मना स्पृश्यते ( इति ) मन्ये।

सरलार्थः—वे ( अरुन्धती आदि ) महात्मा हैं जो कृतघ्न और दुरात्मा द्वारा नाम लेने पर पाप से कलुषित हो जाते हैं, मैं ऐसा मानता हूँ ( अतः मैं उनके नाम लेने के भी योग्य नहीं )।

४९. अन्वयः—( यः अहम् ) गृहस्य शोभां विश्रम्भात् उरसि निपत्य लब्धनिद्रां प्रिया गृहिणीं उन्मुच्य निर्घृणः ( सन् ) आतङ्क-स्फुरितकठोरगर्भगुर्वीं ( ताम् ) बलिमिव क्रव्यादभ्यः क्षिपामि।

कठिनपदार्थः—( आतङ्कस्फुरितकठोरगर्भगुर्वीं ) डर के कारण कांपते हुए पूर्ण गर्भ वाली उसके कारण भारी ( क्रव्यादभ्यः = क्रव्यं मासम् अदन्ति ) मांस खाने वाले सिंह आदि पशुओं के द्वारा।

सरलार्थः—( जो मैं ) घर की शोभा को, जो निःशङ्क होकर मेरे हृदय पर सोई हुई है अपनी प्यारी को परे हटा कर, घृणा के योग्य मैं डर के कारण कांपते हुए गर्भ वाली और इसी कारण (गर्भ के भार के कारण ) जो चल नहीं सकती (गृहणी को) बलि के समान मांस खाने वाले पशुओं के सामने फैंक रहा हूँ।

५०. अन्वयः—यमुनातीरवासिनां उग्रतपसां लवणात्रासितः स्तोमः शरण्यं त्वां उपस्थितः।

कठिनपदार्थः—( उग्रतपसां ) उग्र तप वाले ( स्तोमः ) समूह ( शरण्यं ) शरण में आये हुओं की रक्षा करने में होशियार।

सरलार्थ:—यमुना किनारे रहने वाले उग्र तपस्या करने वाले ऋषियों का समूह लवण राक्षस द्वारा डराया जाकर शरणार्थियों की रक्षा में चतुर आप के पास आया है।

५१. अन्वयः—यत् जनकानां रघूणां च कृत्स्नं गोत्रमङ्गलम् यां पुण्यशीलां पुण्ये देवयजने अजीजनः।

कठिनपदार्थ:—( गोत्रमङ्गलम् ) कुल का कल्याण ( देवयजने ) यज्ञ भूमि में ( अजीजनः ) पैदा किया।

सरलार्थः—राम पृथ्वी से कहते हैं तू अपनी दुहिता जनकी की रक्षा कर, जो सीता जनकों तथा रघुवंशियों के कुल का कल्याण करने वाली है और जिस पुण्यशीला को तूने यज्ञभूमि से उत्पन्न किया।

इति प्रथमोऽङ्कः

---

# द्वितीय अङ्क

१. अन्वयः—इदं वनं वः यथेच्छं योग्यं । अयं मे सुदिवसः । पुण्ये न हि कथमपि सतां सद्भिः सङ्गः भवति । इह वः तरुच्छाया, तोयं, यदपि तपसः योग्यं अशनं फलं वा मूलं वा तदपि, न पराधीनम् ।

सरलार्थ:—वनदेवता तापसी से कहती है, "इस वन को इच्छानुसार भोगो, ये मेरे शुभदिन हैं, क्योंकि श्रेष्ठ पुरुषों का श्रेष्ठों के साथ मेल बड़े पुण्य से होता है । वृक्षों की छाया, जल और तपस्वी के योग्य भोजन जो कुछ भी जंगल में विद्यमान आपको उसको पाने में स्वतंत्र हो ।

२. अन्वयः—वृत्तिः प्रियप्राया । वाचि विनयमधुरो नियमः । मतिः प्राकृत्या कल्याणी ( अतएव ) परिचयः अनवगीतः । इदं तत् पुरः पश्चात् अविपर्य्यासितरसं साधूनाम् अनुपधि विशुद्धं रहस्यं विजयते ।

कठिनपदार्थ:—( वृत्तिः ) शारीरिक व्यापार ( अनवगीतः ) निन्दारहित, ( अविपर्य्यासितरसं ) एक समान रहने वाला ( अनुपधि ) कपट रहित ।

सरलार्थ :—वनदेवता के वचनों को, जो कि पहले कहे गये हैं, सुनकर तापसी साधुओं के उत्तम चरित्र के रहस्य को इस श्लोक से बताती है :—साधुओं के शारीरिक व्यापार बहुधा अत्यन्त प्रिय होते हैं उनकी वाणी में विनय के कारण मिठास का होना एक नियम है [illegible] कारिणी होती है, इस

लिये सद्यः ( झटपट ) परिचित लोग भी उनकी निन्दा नहीं करते। उनका स्वभाव आगे पीछे सदैव एक रस रहने वाला होता है, इस लिये साधुओं का रहस्यमय चरित्र सदैव विजय को प्राप्त होता है।

३. अन्वयः—अस्मिन् प्रदेशे भूयांसि उद्गीथविदः वसन्ति, तेभ्यः निगमान्तविद्यां अधिगन्तुं वाल्मीकि पार्श्वद् इह पर्यटामि।

सरलार्थ:—इस दण्डक वन में अनेकों उपनिषद् के ज्ञाता विद्वान् रहते हैं, उनसे वेदान्त विषय को पढ़ने के लिए वाल्मीकि के आश्रम से यहां मैं आई हूँ।

४. अन्वयः—गुरुः यथैव प्राज्ञे तथैव जडे विद्यां वितरति तयोः ज्ञाने ( सः ) शक्तिं न करोति, न च अपहन्ति वा पुनः फलं प्रति भूयान् भेदः भवति, तद्यथा शुचिः मणिः बिम्बग्राहे प्रभवति तथा मृदांचयः न।

कठिनपदार्थ:—( वितरति ) देता है, ( बिम्बग्राहे ) प्रतिच्छाया के ग्रहण करने में।

Q. Explain with reference to the context :—

"प्रभवति शुचिर् बिम्बग्राहे" atc.

अवतरणिका—आत्रेयी लव और कुश की कुशाग्र-बुद्धित्व का वर्णन कर रही है, और वनदेवता से वाल्मीकि का आश्रम छोड़कर दण्डकारण्य में आने कार बताती हुई कहती है कि लव और कुश इतने कुशाग्र-बुद्धि हैं कि उनके साथ विद्या ग्रहण करने में, मैं असमर्थ थी। अतः वहां से चली आई हूँ।

सरलार्थ:—गुरु बुद्धिमान तथा मूर्ख दोनों शिष्यों को समान-रूप से विद्या देता है, उनकी विद्या प्राप्ति में ( शिष्यों की ) बुद्धि को न बढ़ाता है न घटाता, तो भी दोनों शिष्यों का फल प्राप्ति में बहुत भेद होता है ( एक शिष्य विद्वान् और दूसरा मूर्ख ही रह जाता है ) जैसे

निर्मल मणि प्रतिबिम्ब ( अवस ) को ग्रहण करने में समर्थ होती हैं, वैसे मिट्टी का ढेला नहीं होता। भावार्थ यह है कि जिस प्रकार उग्रबुद्धि वाला शिष्य गुरु से विद्या के ग्रहण करने में होता है, उसी प्रकार मूर्ख नहीं हो सकता।

५. अन्वयः—हे निषाद, यत् त्वं क्रौञ्चमिथुनात् काममोहितम् एकं अवधीः ( तस्मात् ) शाश्वतीः समाः प्रतिष्ठां मा आगमः।

Explain:—

सरलार्थः—हे निषाद ! क्योंकि तूने कामाभिभूत क्रौञ्च के जोड़े में से एक को मार दिया है अतः अनन्तकाल तक भी तू प्रतिष्ठा स्थान को मत प्राप्त कर।

टीकाकार वीरराघव इसका एक अन्य अर्थ भी करते हैं। वह 'त्वगमः' की सन्धि करते हैं तु + अम् + गमः। 'अमः' का अर्थ है अविद्यमाना या लक्ष्मीः यस्य स 'अमः' अर्थात् तुम धनरहित होकर भटकोगे। कई लोग 'मा' का निषेधार्थ लेते हैं। तिलक टीकाकार इसका अर्थ 'मा निषाद' एक शब्द लेकर 'राम' की ओर घटाते हैं।

( हे मानिषाद ) हे राम, यत् ( जिससे ) ( क्रौञ्चमिथुनं ) मंदोदरी रावण रूप जोड़े में से एक रावण को तूने (अवधीः) मारा है, अतः तू ( शाश्वतीसमाः ) अनेक वर्ष अद्वितीय प्रतिष्ठा को प्राप्त हो। ( देखो पृष्ठ ७५ )

६. अन्वयः—प्रासङ्गिकीनां कथानां विषयः स ते एष वल्लभ-बन्धुवर्गः दृश्यमानः ( सन् ) नाम शेषामपि त्वां नः प्रत्यक्ष-दृश्यामिव करोति।

कठिनपदार्थः—( वल्लभबन्धुवर्गः ) तपोवन पंचवटी गोदावरी आदि प्यारे बन्धुओं का—और सखी वासन्ती आदि का समूह।

सरलार्थः—प्रसङ्ग की कथाओं का विषय यह तेरे प्यारे तपोवनादि और वसन्ती का समूह, दीखता हुआ, नाम मात्र में शेष

तुझ को मानों प्रत्यक्ष सा कर रहा है।

७. अन्वयः—लोकोत्तराणां चेतांसि को नु विज्ञातुमर्हति ? ( यानि ) वज्रादपि कठोराणि कुसुमादपि मृदूनि ( सन्ति )।

Q. Explain with reference to the context :—

"वज्रादपि कठोराणि"......इत्यादि।

सरलार्थ :—महान् आत्माओं के चित्तों को कौन जान सकता है ? जो वज्र से भी कठोर और पुष्प से भी कोमल होते हैं। भाव यह है कि सीता के परित्याग काल में यह अत्यन्त कठोर था वहां यज्ञ में सीता की मूर्ति स्थापित करने में यह अत्यन्त कोमल है अतः राम कठोर हृदय भी हैं पर पुष्प से कोमल भी।

८. अन्वयः—शम्बूको नाम वृषलः पृथिव्यां तपः तप्यते। हे राम ! स ते शिरच्छेद्यः, तं हत्वा द्विजं जीवय।

सरलार्थ :—शम्बूक नाम का शूद्र पृथ्वी पर तप कर रहा है हे राम, उसे मार कर ब्राह्मण को—तू जिवा। ( तप् दिवादि गण से आत्मनेपद का रूप = तप्यते )

९. अन्वयः—कण्डूलद्विपगण्डपिण्डकषणोत्कम्पेन सम्पातिभिः, धर्मस्रंसितवन्धनैः छायापस्करिमाणविष्किरमुखैः, व्याकृष्ट-कीटत्वचः कूजत्क्लान्तकपोतकुक्कुट-कुलाः कुलायद्रुमाः, कूले स्व-कुसुमैः गोदावरीं अर्चन्ति।

कठिनपदार्थ :—( कण्डूलानां द्विपगण्डपिण्डानां कषणस्य उत्कम्पेन सम्पतिनः तैः ) खाज वाले हाथियों के गोल २ कपोलों की खाज से कांपने वाले इसी लिए गिरे हुए, ( छायायां अपस्करिमाणानां विष्कराणां मुखैः ) छाया में कुरेदते हुए पक्षियों के मुखों से, ( व्याकृष्टाः कीटाः त्वचः येषां ) बाहर निकाले गये हैं वृक्षों की छाल में से कीड़े जिनमें

से, ( कुलायद्रुमाः ) घोंसले वाले वृक्ष।

**सरलार्थ**:—खाज की इच्छा वाले हाथियों के गोल २ कपोलों की खाज से कांपने वाले, ( इसीलिये ) टूट गये हुए, धूप के कारण मुरझाये हुए पत्तों वाले, छाया में बैठकर जो वृक्षों की घोंसले में से कुरेद २ कर कीड़े निकाल रहे हैं, तथा कुरलाते और थके हुए कबूतर और मुर्गों के समूह जहां पर बैठे हैं, ऐसे वृक्ष किनारे पर उगे हुए गोदावरी की पुष्पों से पूजा कर रहे हैं।

१०. **अन्वयः**—रे दक्षिण हस्त ! द्विजस्य मृतस्य शिशोः जीवातवे शूद्रमुनौ कृपाणं विसृज। दुर्वहगर्भखिन्नसीताविवासन-पटोः ते करुणा कुतः।

**कठिनपदार्थ**:—( जीवातवे ) जीवन के लिये।

**सरलार्थ**:—राम अपने दक्षिण हाथ को सम्बोधन करते हैं हे दक्षिण हस्त ! ब्राह्मण के मृत पुत्र के जीवन के लिए तू शूद्र मुनि ( अर्थात् शम्बूक ) पर तलवार चला। पूर्ण गर्भवती दुःखिनी सीता के निर्वासन में चतुर हे हस्त ! तुझमें दयालुता कहां ? अर्थात् तू तो निर्दय प्रसिद्ध ही है, अतः इस शूद्र मुनि को झटति मार दे।

११. **अन्वयः**—एष शम्बूकः शिरसा ते चरणौ नतः। यस्मा-दपिदत्ताभये त्वयि दण्डधारे ( सति ) असौ शिशुः संजीवितः मम च इयं ऋद्धिः ( प्राप्ता इति शेषः ) सत्संगजानि निधनान्यपि तारयन्ति।

Explain with reference to the context :—

"सत्सङ्गजानि निधनान्यपि तारयन्ति"

**अवतरणिका**—तलवार से शम्बूक के मर जाने पर शम्बूक दिव्य शरीर धारण करके राम के सम्मुख उपस्थित होता है और कहता है ( दिव्य शरीरधारी ) शम्बूक अपने शिर को तेरे चरणों पर

झुकाता है। यम से भी जिसको भय नहीं ऐसे तेरे हाथ से शासित होने पर वह ब्राह्मण कुमार जीवित हो गया और मुझे यह दिव्य देह की सम्पत् प्राप्त हुई (इसी बात को लक्ष्य करके कवि कहता है) श्रेष्ठ पुरुषों के हाथ से प्राप्त मृत्यु भी (मनुष्य को) तार देते हैं मारते नहीं।

महान देवताओं के हाथों मर कर भी मनुष्य स्वर्ग को प्राप्त होता है। अतः सत्पुरुषों की संगति करनी चाहिये यह भावार्थ है।

१२. अन्वयः—पुण्याभिसम्भवाः आनन्दाः मोदाश्च यत्र (भवन्ति) ते वैराजाः नाम तैजसाः लोकाः ध्रुवाः सन्तु।

सरलार्थः—ब्राह्मण के बालक का जीना और शम्बूक के दिव्य शरीर के धारण करने से प्रसन्न राम शम्बूक को दिव्यलोक प्राप्ति का वरदान देते हैं।

पुण्य से प्राप्त होने वाले आनन्द और सुख जहां प्राप्त होते हैं, ऐसे वे वैराज नाम के तेजस्वी लोक तुझको अक्षय काल तक प्राप्त हों।

१३. अन्वयः—भूतनाथः शरण्यः त्वं भुवने अन्वेष्टव्यः असि (स) माम वृषलकं योजनानां शतानि क्रान्त्वा यत् इह प्राप्तः स इह तपसां सम्प्रसादः, अन्यथा अयोध्यायाः दण्डकायां वने वः उपगमः कः?

सरलार्थः—तू भूतेश्वर और शरणागतों के रक्षक, जो तू जगत् में ढूंढ़ने योग्य है (वह) मुझ शूद्र को सैकड़ों योजन पार करके जो यहां आया है। सो यह सब तपस्याओं का ही प्रभाव है नहीं तो अयोध्या से दण्डकवनों में आपका आना कहां? अर्थात् आप सरीखे लोग विना कारण के इतनी दूर व्यर्थ नहीं आते जाते।

१४. अन्वयः—एते परिचितभुवः तीर्थाश्रमगिरिसरिद्गर्तकान्तारमिश्राः (तथाहि) क्वचित् स्निग्धश्यामाः अपरतः भीषणाभोग-

रूक्षाः स्थाने स्थाने निर्झराणां झाङ्कृतैः मुखरककुभः दण्डकारण्य-भागाः सन्दृश्यन्ते ।

**कठिनपदार्थः**—( कान्तारैः ) वनों से, ( स्निग्धश्यामाः ) हरा भरा, ( ककुभः ) दिशाएं ।

**सरलार्थः**—ये मेरे परिचित स्थान हैं जो कि तालाबों, आश्रमों पर्वतों, नदियों और जङ्गलों से मिश्रित है तथा कहीं २ हरे भरे वृक्षों से भरपूर है और कहीं २ दूर तक सूखे पड़े हैं और स्थान २ पर जिसकी झरनों की झङ्कार से दिशाएं गूंज रही हैं, ऐसे ये दण्डक वन के प्रान्त दीख रहे हैं ।

१५. शम्बूक कहता है यह वही दण्डकारण्य है जहां रह कर श्रीमान् ने राक्षसों को मारा ।

**अन्वयः**—भीमकर्मणां रक्षसां चतुर्दशसहस्राणि, दूषणखर-त्रिमूर्धानः ( राक्षसाः इति शेषः ) त्रयः रणे हताः ।

**सरलार्थः**—भयङ्कर कार्य करने वाले चौदह हज़ार राक्षस तथा खर दूषण और त्रिजटा आदि तीनों राक्षसों को आपने युद्ध में मारा ।

१६. **अन्वयः**—प्रदरोदरेषु विलसत्स्वल्पाम्भसः सीमानः, यासु तृष्यद्भिः प्रतिसूर्यकैः अयं अजगरस्वेदद्रवः पीयते, कचित् निष्कूजस्तिमिताः, कचित् प्रोच्चण्डसत्त्वस्वनाः अपि स्वेच्छासुप्तगभीरघोरभुजग-श्वासप्रदीप्ताग्नयः, ( दृश्यन्ते ) इति शेषः ।

**कठिनपदार्थः**—( प्रदरोदरेषु प्रदर + उदरेषु ) बिलों के अन्दर, गुफ़ाओं के अन्दर, ( निष्कूजस्तिमिताः ) निःशब्द तथा निःश्चल, ( प्रोच्चण्डसत्वस्वनः ) अति भयङ्कर सिंहादि के शब्दों वाला ।

**सरलार्थः**—पहाड़ों की गुफ़ाओं के अन्दर जहां थोड़ा सा पानी चमक रहा है, जिनमें प्यासे सूर्यक ( एक प्रकार के प्राणी ) अजगरों के बहते हुए पसीने को पी रहे हैं । कहीं निश्चल तथा

निःशब्दता ( विराज रही है ) और कहीं २ सिंहादि पशुओं के अति भयङ्कर शब्द हो रहे हैं और कहीं अपनी इच्छा से सोये हुए तथा खुर्राटे भरते हुए अजगरों के श्वास दीप्त हो रही अग्नि वाले स्थान दीखते हैं।

१७ अन्वयः—भूतपूर्वखरालयं जनस्थानं पश्यामि च पूर्वान् वृत्तान्तान् प्रत्यक्षान् इव अनुभवामि।

**सरलार्थः**—खर के पहले घर जन-स्थान को देखता तथा पूर्व वृत्तान्तों का प्रत्यक्ष के समान अनुभव करता हूँ।

१८. अन्वयः—त्वया सह मधुगन्धिषु वनेषु निवत्स्यामि असौ इति इह आरमते एव, तस्याः स तादृशः स्नेहः।

**सरलार्थः**—राम कहते हैं ऐसे भयानक वन जिनका ऊपर वर्णन किया गया है वे भी सीता को प्यारे थे वह कहती थी तेरे साथ—तुझ प्रिय के साथ, अर्थात् केवल मेरे साथ रहने से भयानक वन भी आनन्द का स्थान बन जाते थे। अतः केवलमात्र मेरे साहचर्य से—मैं मधु से सुगन्धित वनों में रहूँगी, और वह इन भयङ्कर वनों में रही, उसका मुझमें वैसा विचित्र प्रेम था।

१६. अन्वयः—यः यस्य प्रियः जनः तत् तस्य किमपि हि द्रव्यम्। सः अकिञ्चिद् अपि कुर्वाणः सौख्यैः दुःखानि अपोहति।

Explain with reference to the context :—

**सरलार्थः**—जो जिसका प्यारा होता है वह उसके लिये एक विचित्र ही द्रव्य ( खज़ाना ) होता है। क्योंकि वह उसके कुछ भी न करता हुआ सुखों से दुःखों को दूर करता है। भाव यह है कि राम कहते हैं कि सीता का प्यारा था अतएव बिना किसी कारण ही वह मेरा प्रिय करती थी।

२०. अन्वयः—इह समदशकुन्ताक्रान्तवाणीरवीरुत् प्रसव सुरभिशीतस्वच्छतोयाः फलभरपरिणामश्यामजम्बूनिकुञ्जस्खलन-मुखरभूरि स्रोतसः निर्झरिण्यः वहन्ति ।

कठिनपदार्थः—( वाणीरवीरुधः ) बेंत के झाड़, ( निर्झरिण्यः ) नदियां ।

सरलार्थः—यहां—मध्य के जङ्गलों के—मद से मस्त पक्षियों के, फूले हुए बेंत के झाड़ों पर बैठने के कारण गिरे हुए सुगन्धि वाले पुष्पों से सुगन्धित जलों वाले, पके हुए इसी लिये श्याम रंग के जामुनों के गिरने से शब्दायित होते हुए स्रोतों वाली नदियें बह रही हैं ।

२१. अन्वयः—अत्र कुहरभाजां भल्लूकयूनाम् अनुरसति-गुरूणि अम्बूकृतानि स्त्यानं दधति । शल्लकीनां शिशिरकटुकषायः इभदलितविकीर्णग्रन्थिनिष्यन्दगन्धः स्त्यायते ।

कठिनपदार्थः—( कुहरभाजाम् ) गुफाओं में आए हुए, ( अनु-रसितैः ) प्रतिध्वनियों से, ( स्त्यानं दधति ) बढ़ रहे हैं, ( शल्लकीनाम् ) एक प्रकार के वृक्ष, ( निष्यन्दस्य गन्धस्य ) दूध की गन्ध ।

सरलार्थः—इन वनों में, गुफाओं में आये जवान भालुओं की शब्द की प्रतिध्वनि से बहुत जलमय थूत्कार का शब्द बढ़ रहा है भाव यह है कि यहां अनेक भालू रहते हैं जिनकी थूथनी का शब्द प्रतिध्वनित होकर ऊंचा २ सुनाई पड़ रहा है और हाथियों से तोड़े हुए शल्लकी वृक्षों की टहनियों से निकले हुए दूध की गन्ध से चारों ओर सुगन्ध फैल रही है । अर्थात् इस वन में हाथी भी बहुत रहते हैं ।

२२. अन्वयः—तदेष एतत् वनम् अद्य पुनर्दृष्टम् यस्मिन् पुरा चिरमेव वसन्तः अरण्यकाश्च गृहिणश्च वयं स्वधर्मे रताः सांसारिकेषु सुखेषु रसज्ञाश्च अभूम ।

सरलार्थ:—यह वही वन आज हमने फिर देखा है जहां पहले देर से रहते हम वनवासी तथा गृहस्थी अपने धर्म में लगे हुए सांसारिक सुखों को भी जानने वाले हुए।

२३. अन्वय:—एते ते एव विरुत्मयूरा: गिरय:। (इमानि) तानि एव मत्तहरिणानि वनस्थलानि। अमूनि च तानि एव आमञ्जु-वञ्जुललतानि नीरन्ध्रनीलनिचुलानि सरित्तटानि।

कठिनपदार्थ:—(आमञ्जुवञ्जुललतानि, नीरन्ध्रनीलनिचुलानि = आमञ्जव: वञ्जुललता येषु तानि) अत्यन्त सुन्दर बेंत की लताएं जिसमें हों (नीरन्ध्रा: नीला: निचुला: येषु) सघन इसी कारण नीले रंग के निचुल हैं जहां पर।

सरलार्थ:—ये वे ही मोरों के शब्द वाले पर्वत हैं, और ये वे ही मस्त हरिणों वाले वन प्रान्त हैं, और ये परम रमणीय बेंत की लताओं तथा बहुत घने (इसी लिये) गाढ़े हरे, रंग वाले निचुल वृक्षों से शोभित नदियों के किनारे हैं।

२४. अन्वय:—अयं च य: आरादपि मेघमाला इव विभाव्यते सोऽयं प्रस्रवण: गिरि: यत्र गोदावरी नदी (अस्ति)।

सरलार्थ:—और यह मेघमाला के समान समीप ही दीखता हुआ प्रस्रवण पर्वत है जहां गोदावरी नदी बहती है।

२५. अन्वय:—अस्यैव महति शिखरे गृध्रराजस्य वास: आसीत्। तस्य अधस्तात् वयं अपि तेषु पर्णोटजेषु रता: (अभूम) यत्र गोदावर्या: पयसि विततश्यामलानोकहश्री: अन्त:कूजन्मुखर-शकुन: वनान्त: रम्य: (आसीत्)।

कठिनपदार्थ:—(विततश्यामलानोकहश्री: = वितता श्यामलानां अनोकहानां श्री: यस्य तादृश:)—छाया से—फैले हुए श्याम रङ्ग के वृक्षों की शोभा जिसमें।

सरलार्थ:—इसी बड़े पर्वत के शिखर पर गृध्रराज ( जटायु ) का निवास स्थान था। इसी के नीचे पर्णकुटिया में आनन्द करते हुए (हम रहते थे) जहां गोदावरी नदी के जल में बोलते हुए पक्षियों वाले तथा बड़ी २ लम्बी छाया वाले श्याम रङ्ग के वृक्षों की शोभा वन के प्रान्तों को शोभित करती थी।

२६. अन्वय:—तीव्रः वेगारम्भी विषरसः इव चिरात् घनीभूतः नूतनः शोकः प्रसृतः, कुतश्चित् संवेगात् चलितः शल्यस्य शकल इव हृन्मर्माणि रूढग्रन्थिः पुनः स्फुटितः व्रण इव मां विकलयति।

कठिनपदार्थ:—( प्रसृतः ) फैलने लगा, ( शल्यस्य ) बाण के ( हृन्मर्माणि ) हृदय के नम्र स्थलों में।

सरलार्थ:—अत्यन्त तेज विष के रस के समान देर से इकट्ठा हुआ २ ( मानों ) नवीन शोक फैलने लगा है, अथवा किसी कारण से वेग से चले हुए बाण के टुकड़े के समान मेरे हृदय में गड़ कर फिर २ फूटे फोड़े के समान ( चोट के समान ) मेरे हृदय को दुःखित करता है।

२७. अन्वय:—सरितां पुरा यत्र स्रोतः अधुना तत्र पुलिनम्। क्षितिरुहां घनविरलभावः विपर्य्यासं यातः। बहोः कालात् दृष्टं इदं वनं अपरम् इव मन्ये। शैलानां निवेशः इदं तत् इति बुद्धिं दृढयति।

सरलार्थ:—जहां पहले नदियां बहती थीं, अब वहां रेत पड़ी है। वृक्षों की अवस्था बदल गई—अर्थात् जहां घने वृक्ष थे वहां अब विरल हो गये जहां विरले थे वहां घने हो गये—चिरकाल के बाद देखने से यह वन और का और हो गया है, ऐसा प्रतीत होता है। यह जान पड़ता है कि यह वन पर्वतों का घर बन गया है।

२८. अन्वय:—तया सह मया यस्यां ते दिवसाः नीताः, पुनः स्वे गृहे दीर्घान् यान् ... एव सततम् अस्थीयत तां

पञ्चवटीं सम्प्रति नाशितप्रियतमः पापः रामः कथम् अद्य एकः विलोकयतु वा असम्भाव्य गच्छतु।

सरलार्थ:—उस—सीता के साथ मैंने जहां दिन बिताये, और फिर अपने घर—अयोध्या में अपने सम्बन्धियों की कथाओं में दिन गुज़ारे अथवा अपने घर के समान इस पञ्चवटी में जहां दिन व्यतीत किये अर्थात् आनन्दपूर्वक विहार किया, उस पञ्चवटी को सीता के वियोग में मैं पापी राम कैसे देखूं?

२६. अन्वयः—अयं गुञ्जत्कुञ्जकुटीरकौशिकघटाघूत्कारवत्-कीचकस्तम्बाडम्बरमूकमौकुलिकुलः अयं क्रौञ्चावतः गिरिः (अस्ति)। एतस्मिन् प्रचलतां प्रचालिकानां कूजितैः उद्वेजिताः कुम्भीनसाः रोहिणातरुस्कन्धेषु उद्वेल्लन्ति।

कठिनपदार्थ:—(कुञ्जाः एव कुटीरा कुञ्जकुटीराः, गुञ्जन्तः कुञ्ज-कुटीराः येषां ते। कौशिकघटानां घूत्कारः येषु तादृशाः कीचकानां स्तम्बाः तेषां आडम्बरः तेन मूकानि मौकुलिकुलानि यस्य सः) उल्लुओं के समूह घूत्कार मचा रहे हैं और उनका शब्द गूंजते हुए कुञ्ज (लतामंडप) में बांसों में शब्दायमान होकर कौवों को डर से मूक बनाये हुए हैं। (प्रचलतां) चलते हुए, (प्रचलाकिनाम्) मयूरों का, (कुम्भीनसाः) अजगर सांप, (रोहिणातरुस्कन्धेषु) चन्दन वृक्षों के तनों पर, (उद्वेल्लन्ति) लटक रहे हैं।

सरलार्थः—यह क्रौञ्चवत् पर्वत है जहां उल्लुओं के समूह का घूत्कार लता-मण्डप में बासों में से गुज़रता हुआ इतना शब्द कर रहा है कि जिससे कौवे (डर से) चुप्पी साधे बैठे हैं इधर उधर घूमते हुए मोरों के शब्द से घबराये हुए (कुम्भीनस) अजगर सांप पुराने चन्दन के वृक्षों पर लिपटे हुए हैं।

३०. अन्वयः—एते ते कुहरेषु गद्गदनद्गोदावरीवारयः मेघालम्बितमौलिनीलशिखराः दक्षिणाः क्षोणीभृताः (सन्ति)। इमे गभीरपयसः अन्योन्यप्रतिघातसंकुलचलत्कल्लोलकोलाहलैः उत्तालाः पुण्याः सरित्सङ्गमाः ( सन्ति )।

कठिनपदार्थ :—( गद्गदन्नद्गोदावरीवारयः ) गद्गद् शब्द करते हुए गोदावरी के जल, ( क्षोणीभृताः ) पर्वत।

सरलार्थ :—ये जो सामने दीख रहे हैं यह गुफ़ाओं में गद् गद् शब्द करते हुए, गोदावरी की लहरों के शब्दों वाले, तथा बादलों से विभूषित नीले २ शिखरों वाले दक्षिण दिशा के पर्वत हैं। और फिर गहरे पानी वाले तथा एक दूसरे पर धक्का मारती हुई लहरों के कोलाहल से शब्दायित, अत्यन्त पुण्य और पवित्र नदियों के सङ्गम स्थान हैं।

द्वितीय अङ्क समाप्त

—·——

# तृतीय अङ्क

१. अन्वयः—गभीरत्वात् अनिर्भिन्नः अन्तर्गूढव्यथः रामस्य करुणः रसः पुटपाकप्रतीकाशः। ( प्रतीयते )

सरलार्थः—अत्यन्त गम्भीर होने के कारण न प्रकट हुआ २ ( किन्तु ) मन के अन्दर अत्यन्त कष्ट देने वाला राम का करुण-रस पुटपाक में बन्द हुए द्रव्य के समान प्रतीत होता है। भाव यह है कि वैद्य लोग औषध बनाने के लिए बर्तन का मुख ऊपर से बन्द कर द्रव्य को भस्म करने के लिये जैसे आग से उसे तपाते हैं और वह पदार्थ अन्दर ही अन्दर भस्म हो जाता है, इसी प्रकार राम का हृदय अन्दर ही अन्दर विरहाग्नि से भस्म हो रहा है।

२. अन्वयः—मोहे मोहे शीकरक्षोदशीतैः पद्मकिञ्जल्क-गन्धान् आकर्षद्भिः स्वैरं स्वैरं प्रेषितैः वीचिवातैः रामभद्रस्य जीवं तर्पय।

कठिनपदार्थः—( शीकरक्षोदशीतैः ) जल-बिन्दुओं के मिलने से ठण्डे।

सरलार्थः—मुरला गंगा को सम्बोधन करके कहती है, हे गंगे! जब जब राम मूर्छित हों तो जलकणों से शीतल तथा कमल के केशर की गन्ध वाले अपने आप भेजे हुए लहरों की वायुओं से श्रेष्ठ राम के जीवन की रक्षा करना।

३. अन्वयः—ईदृशानां विपाकोऽपि परमाद्भुतः जायते, यत्र एवंविधो जनः उपकरणीभावं आयाति।

सरलार्थः—ऐसे—सीता जैसी—महान् आत्माओं का कठिन परिणाम भी बड़ा अद्भुत होता है, जहां गंगा जैसी व्यक्ति में उनका उपकार करने का साधन बन जाते हैं।

४. अन्वयः—परिपाण्डुदुर्बलकपोलसुन्दरं विलोलकवरीकम् आननं दधती जानकी करुणास्य मूर्तिः इव शरीरिणी विरहव्यथा इव वा वनं एति।

सरलार्थः—पीले रङ्ग के दुर्बल कपोलों वाले, तथा बिना बंधे बालों के कारण इधर उधर लटकती हुई चोटी वाले मुख को धारण करती हुई, मानो करुणारस मूर्ति अथवा व्यथा की शारीरिक मूर्ति के समान सीता वन को आती है।

५ अन्वयः—हृदयकुसुमशोषी दारुणः दीर्घशोकः शरदिजः घर्म्मः केतकीपत्रमिव, बन्धनात् विप्रलूनं मुग्धं किसलयम् इव अस्याः परिपाण्डुक्षामं शरीरं ग्लपयति।

कठिनपदार्थः—( विप्रलूनं ) टूटे हुए, ( किसलयम् ) पत्ते को, ( ग्लपयति ) दुःखी कर रहा है।

सरलार्थः—हृदयरूपी पुष्प को सुखाने वाला दारुण शोक, शीतकाल की गर्मी जिस प्रकार केतकी के पत्र को बन्धन से गिरा देती है, वैसे ही इसके पीले शरीर को दुःखी कर रहा है। भाव यह है कि जिस प्रकार शीतकालीन धूप केवड़े के पत्ते को मुरझा कर अपने स्थान से गिरा देती है, वैसे ही सीता के रूप को यह विरह-दुःख प्रतिदिन म्लान किये देता है।

६ः अन्वयः—पुरा यः लोलः करिकलभकः सीतादेव्याः स्वकर-कलितैः सल्लकीपल्लवाग्रैः अग्रे वर्धितः अभूत्। सः वध्वा सार्धं विहरन् अन्येन दर्पात् उद्दामेन द्विरदपतिना सन्निपत्य अभियुक्तः।

कठिनपदार्थः—( लोलः ) चञ्चल, ( करिकलभकः ) हाथी का बच्चा, ( दर्पात् ) अभिमान से, ( उद्दामेन ) अत्यन्त बलशाली, ( सन्निपत्य ) भाग कर, दबाकर ( अभियुक्तः ) आक्रमण कर दिया।

सरलार्थः—पहले दण्डकारण्य में वास के समय—जो चञ्चल

हाथी का बच्चा देवी सीता ने अपने हाथों से सल्लकी वृक्ष के पत्तों से पाला जा चुका था, वधू के साथ विहार करते हुए उस पर दूसरे बलशाली हाथी ने आक्रमण कर दिया है।

७. अन्वयः—ईदृशी त्वम् अपरिस्फुटे कुतस्त्ये अपि निक्वाणे स्तनयित्नोः मयूरीव किं चकितोत्कण्ठं स्थिता असि ?

कठिनपदार्थः—( कुतस्त्ये ) कहीं से होने वाले, ( निक्वाणे ) शब्द के ( स्तनयित्नोः, 'स्तनयित्नु' शब्द से पञ्चमी का एकवचन ) मेघ के शब्द से, मेघ की गड़गड़ाहट से।

सरलार्थ—ऐसी—अर्थात् मोह को प्राप्त हुई—तू कहीं से होने वाले अस्फुट शब्द से, बादल के गर्जने से मोरनी के समान हैरान हुई २ है।

८. अन्वयः—यानि प्रियासहचरः ( सन् ) चिरं अध्यवात्सम् यत्र मृगा अपि द्रुमा अपि मे बन्धवः, तानि बहुनिर्झरकन्दराणि गोदावरी परिसरस्य गिरेः एतानि तटानि (सन्ति)।

कठिनपदार्थः—( अध्यवात्सम्, अधि उपसर्ग पूर्वक वस् धातु का लुङ् लकार मध्यम पुरुष का रूप है ) मैं रहा, ( परिसरस्य ) प्रान्त के।

सरलार्थः—जिन—गोदावरी के तटों पर—अपनी प्रिया के साथ मैं देर तक रहा, जहां के मृग तथा वृक्ष भी मेरे बन्धु हैं वे बहुत से झरनों तथा कन्दराओं वाली ये गोदावरी के प्रान्त हैं।

९. अन्वयः—अद्य उद्दामं ज्वलिष्यतः अन्तर्लीनस्य दुःखाग्नेः धूमस्य उत्पीडः इव मोहः प्राक् मां आवृणोति।

कठिनपदार्थः—( अन्तर्लीनस्य ) मन में ( उत्पीड इव ) ढेर के समान।

सरलार्थ:—आज मन के अन्दर प्रदीप्त हुई अति प्रचण्ड दुःख की अग्नि के धूंए की राशि का मोह मुझे पहले ही घेरे लेता है। भाव यह है कि शोक के घेरने से पहले मोह ने मुझे आ घेरा है, अर्थात् दुःख का जलना मोह का होना दोनों मुझमें आकर इकट्ठे हो गये हैं।

१०. अन्वयः—ननु कल्याणि ! त्वमेव जगत्पतिं जीवय। पाणिः ते प्रियस्पर्शः। तत्रैव भवः नियतः।

कठिनपदार्थ:—( भवः ) कल्याण।

सरलार्थ:—हे कल्याणि सीते ! तमसा सीता से कहती है कि मैं तपस्विनी तुझे आज्ञा देती हूँ—तू ही जगत्पति ( राम को ) जिवा अर्थात् इनके मोह को दूर कर। ( सीता यदि कहे मैं राम को कैसे जिवाऊं ? ऐसा सोच कवि कहता है ) तेरा हाथ राम के लिए प्रिय-स्पर्श का कारण है। और उसी में उसका कल्याण निश्चित है। अर्थात् तेरे स्पर्श मात्र से राम का मोह हट जावेगा।

११. अन्वयः—मे हृदि हरिचन्दनपल्लवानां आश्च्योतनं नु, निष्पीडितेन्दुकरकन्दलजः सेकः नु, पुनः आतप्तजीवितपरितर्पणः अयं संजीवनौषधिरसः नु।

सरलार्थ:—क्या मेरे हृदय के लिए यह हरिचन्दन के पत्तों का रस है अथवा निचोड़े हुए चन्द्र की किरणों के अंकुर हैं या अत्यन्त संतप्त जीवन को तर्पण करने वाला यह संजीवन औषधि का रस है।

भाव यह है कि सीता के स्पर्श से शान्त हुए राम सीता के हाथ में भिन्न २ प्रकार का सन्देह करते हैं।

१२. अन्वयः—नियतं एष स्पर्शः। स पुरा परिचितः मनसः संजीवनश्च परिमोहनश्च। यः सपदि सन्तापजां मूर्छां प्रतिहत्य आनन्देन पुनः जडतां आतनोति।

सरलार्थ:—अवश्य ही यह स्पर्श पूर्वपरिचित है तथा मन के लिये जीवन देने वाला तथा मोहित करने वाला है। जो कि शीघ्र ही सन्ताप की मूर्छा को हटाकर आनन्द से फिर जड़ता (निस्तब्धता) को उत्पन्न कर रहा है।

१३. अन्वय:—दीर्घे अस्मिन् वियोगे झटितिघटनोत्तम्भितम् नैराश्यात् तटस्थम्, विप्रियवशात् कलुषम्, तव हृदयं अपि च सौजन्यात् प्रसन्नं दयितकरुणैः गाढकरुणम्, प्रेम्णा अस्मिन् इव द्रवीभूतम् इव।

कठिनपदार्थ:—( झटितिघटनोत्तम्भितम् ) अचानक हुए २ मेल से, ( उत्तम्भितम् ) विस्मित हुआ, ( तटस्थम् ) उदासीन ( दयितकरुणैः = दयितस्य करुणैः ) प्रेमी के दुःखों से ( गाढकरुणम् ) बहुत शोक वाली, ( द्रवीभूतम् ) पिघल गया।

सरलार्थ:—इस लम्बे वियोग में अचानक समागम हो जाने से विस्मित हुआ, निराशता के कारण ( राम के मिलने की कोई आशा न थी ) उदासीन तथा निष्कारण त्याग के कारण मैला हुआ २ तेरा हृदय, राम की सज्जनता से निर्मल राम के दुःख अति शोकाकुल पति के प्रेम के कारण पिघल सा गया है।

१४ अन्वय:—स्नेहार्द्रशीतलः ते स्पर्शः मूर्त्तः प्रसाद इव अद्यापि माम् आनन्दयदि। हे नन्दिनि ! त्वं पुनः क्व असि ?

सरलार्थ:—प्रेम के कारण सरस तथा शीतल तेरा स्पर्श साक्षात् प्रेम की मूर्ति के समान मुझे आज भी आनन्द देता है। हे आनन्द देने वाली ! तू कहां है ?

१५. अन्वय:—सुतनु ! येन उद्गच्छत्विसकिसलयस्निग्ध-दन्तांकुरेण ते कर्णमूलात् लवली पल्लवः व्याकृष्टः, सः अयं तव पुत्रः

मदमुचां वारणानां विजेता ( सन् ) तरुणे वयसि यत् कल्याणं तस्य भाजनं जातः ।

कठिनपदार्थ :—( कर्णमूलात् ) कान पर से ( लवलीपल्लवः ) दुपट्टे के समान लवली का पत्ता ( व्याकृष्टः ) खेंचा ।

सरलार्थ :—हे सुन्दरि ! जिस (हाथी के बच्चे ने) निकलते हुए विष के अंकुर के समान कोमल दांत से तुम्हारे सिर पर लवली के पत्र को दुपट्टे के समान खेंचा वह यह तेरा पुत्र मदमस्त हाथियों का विजेता होकर यौवनावस्था के योग्य कल्याण को प्राप्त हुआ है ।

१६. अन्वयः—यत् स्नेहात् लीलोत्खातमृणालकाण्डकवलच्छेदेषु पुष्पत्पुष्करवासितस्य पयसः गण्डूषसंक्रान्तयः सम्पादिताः । शीकरिणा करेण कामं सेकः विहितः, विरामे पुनः अनराल-नाल-नलिनी-पत्रातपत्र धृतम् ।

कठिनपदार्थ :—( पुष्करवासितस्य ) कमलों से सुगन्धित, ( गण्डूषसंक्रान्तयः ) कुल्ले, चुल्लियां ( करेण ) सूंड से (अनरालनाल-नलिनी पत्रस्य आतपत्रं ) सीधी नलिनी के पत्र का छाता ।

सरलार्थ :—स्नेह के कारण अनायास (खेल खेल में) ही उखाड़े हुए भिस के कवल (ग्रास) को तोड़ते समय खिले हुए पद्मों की सुगन्ध से सुगन्धित पानी के कुल्ले जो ( हथिनी पर ) किये गये, तदनन्तर सूंड में जल भर (हथिनी को) स्नान कराया, इसके अनन्तर बीच बीच में सीधे नाल वाली नलिनी के पत्तों के छाते से हथिनी पर छाता किया गया ।

१७. अन्वयः—अपत्यम् इति अयं दम्पत्योः अन्तःकरणतत्वस्य स्नेहसंश्रयात् एकः आनन्दग्रन्थिः बध्यते ।

सरलार्थ :—यह सन्तान स्त्री पुरुष के मानसिक प्रेम का रहस्य है अतः एक अपूर्व आनन्द की गांठ है जो ( पिता पुत्र को ) बांधे रखता है ।

अन्वयः---ते प्रिया यं अचिर-निर्गत मुग्ध-लोल-बर्हं अनुदिवसं अवर्धयत् --स एष उच्छिखः शिखण्डी वधूसखः ( सन् ) मणि-मुकुट इव कदम्बे नदति ।

कठिनपदार्थः--( उच्छिखः ) ऊँची की हुई शिखा वाला । ( अचिर-निगत-मुग्ध-लोलबर्हः ) अभी अभी निकली सुन्दर और चञ्चल पूँछ वाला । ( वधूसखः ) अपनी वधू ( मोरनी ) के साथ ।

सरलार्थः--वासन्ती श्रीराम को कह रही है कि तुम्हारी प्यारी (सीता) ने जिस मोर को-- जिसकी सुन्दर और चंचल पूंछ थोड़े समय पूर्व ही निकली थी, पाला पोसा था, वही मोर अपनी वधू ( मोरनी ) के साथ अपनी चोटी को इस प्रकार ऊँचा किये हुए है, जैसे—कदम्ब वृक्ष पर एक रत्न-मुकुट शोभायमान हो । इस प्रकार वह केका कर रहा है ( अर्थात् आवाज़ निकाल रहा है ) ।

१६. अन्वयः—भ्रमिषु कृतपुटान्तर्मण्डलावृत्तिःचक्षुः प्रचलितचतुरभ्रूताण्डवैः मण्डयन्त्या मुग्धया करकिसलयतालैः नर्त्यमानं त्वां सुतमिव वत्सलेन मनसा स्मरामि ।

कठिनपदार्थः—( भ्रमिषु ) चक्कर लगाने में, ( मण्डयन्त्या ) सजाती हुई, ( नर्त्यमानं ) नचाते हुए, ( वत्सलेन 'मनसा' इति शेषः ) प्रेमयुक्त मन से ।

सरलार्थः—जब तुम नाच में चक्कर लगते थे तो सीता अपने मटकते हुए चंचल भ्रूताण्डवों ( अर्थात् भरभिटों ) को नचा कर तुम्हारे नाच को शोभायमान करती थी । और मुग्धा ( भोली भाली सीता ) तुम्हें अपने पत्तों के समान कोमल हाथों से ताल देकर नचाती थी --इस प्रकार पुत्र की तरह मैं तुमको प्यार से मन से स्मरण करता हूँ ।

अन्वयः—कतिपय-कुसुमोद्गमः कदम्बः यः प्रियतमया परिवर्द्धित आसीत्, एष गिरिमयूरः देव्याः स्मरति यतः स्वजने इव अत्र प्रमोदम् एति।

सरलार्थः—थोड़े ही फूलों वाला यह कदम्ब जो प्रियतमा (सीता ने) पाला था, और जो यह पहाड़ी मोर इसी वृक्ष पर आनन्द करता है, सो यह अवश्य ही देवी सीता का स्मरण कराता है।

२१. अन्वयः—एतत् तदेव ते कान्तासखस्य कदलीवनमध्यवर्ति शयनीयशिलातलम्। यत् सीता बहुशः अत्र स्थिता एभ्यः तृणम् अदात् ततः हरिणकैः न मुच्यते स्म।

सरलार्थः—वासन्ती सामने कदली कुञ्ज को देख कर राम को पुरातन स्मृति कराती है—

यह सामने दीखती हुआ केलों के कुञ्ज के मध्य आराम करने की शिला है, जहां आप प्रिया (सीता) के साथ सोते थे, और जहां प्रायः सीता बैठ कर इन ( सामने दीखने वाले ) हरिणों को घास खिलाती थी, अतः यह स्थान हरिण अब भी तक नहीं छोड़ते।

२२. अन्वयः—सततं स्वेच्छादृश्यः अपि यः कुवलयदलस्निग्धैः अंगैः नवः नवः एव नयनोत्सवं ददौ, सः अयम् शुचा पाण्डुः विकलकरणः परिदुर्बलः तथापि दृशां प्रियः कथमपि उन्नतेव्यः।

कठिनपदार्थः—( स्वेच्छादृश्यः ) अपनी इच्छा के अनुसार देखा जाने वाला, ( शुचा ) शोक से, (विकलकरणः) व्याकुल इन्द्रियों वाला, ( उन्नतेव्यः ) पहचानना चाहिये।

सरलार्थः—बिना रोक टोक के दर्शन वाला भी जो सदैव कमल के समान सुन्दर अंगों से नित्य आनन्द देता था [भाव यह

है कि सदा का दर्शन मनुष्य के प्रेम को कम कर देता है, किन्तु इस प्रेम में यह बात नहीं थी, यह तो इच्छानुसार दर्शन प्राप्तहोने पर भी नित्य नये नये आनन्द को देने वाला था।] वह यह रामचन्द्र शोक के कारण व्याकुल इन्द्रियों वाला, अत्यन्त दुर्बल है और देखने में फिर भी अति प्रिय है पर पहचाना नहीं जाता।

२३. अन्वय:—अतिपूरैः विलुलितम् आनन्दशोकप्रसवं बाष्पं अवसृजन्ती, तृष्णाया उत्तानदीर्घा धवल-बहुला-मुग्धा दुग्धकुल्येव ते दृष्टिः स्नेह-निष्पन्दिनी (सीता) हृदयेशं स्नपयति।

कठिनपदार्थ:—(विलुलतिम) गिर रहे, (तृष्णाया) उत्कण्ठा से।

सरलार्थ:—अत्यन्त प्रवाह से गिरते हुए आनन्द तथा शोक के कारण उत्पन्न होने वाली (राम के दर्शन से आनन्द तथा शोक निष्कारण त्याग से) आंसुओं को गिराती हुई, (अत्यन्त) उत्कण्ठा से देखने के कारण जो फाड़े हुए तथा दीर्घ हैं और अत्यन्त श्वेत और स्वाभाविक सुन्दर तेरी दृष्टि मानो राम को दूध की नदी में स्न न करा रही है।

२४. अन्वय:—मधुश्च्युतः तरवः पुष्पैः फलैश्च अर्घ्यं ददतु। कमलामोदप्रायाः वनानिलाः प्रवान्तु, रज्यत्कण्ठाः शकुन्ताः अविरलं कलं क्वणन्तु। अयं देवः रामः स्वयं इदं वनं पुनः आगतः।

कठिनपदार्थ:—(मधुश्च्युतः) शहद बहाने वाले (अनिलाः) वायु, (रज्यत्कण्ठाः) मीठा गाने वाले।

सरलार्थ:—शहद को बहाने वाले वृक्ष फूलों और फलों से अर्घ्य को देवें। खिले हुए कमलों के कारण आनन्द देने वाले वन के पवन बहें। (स्वच्छन्द होकर) मीठा २ राग गाने वाले पक्षी खूब गावें। क्योंकि राजा राम इस वन में फिर स्वयं आये हैं।

२५. अन्वय:—यान् तरु-शकुनि-कुरङ्गान् मैथिली करकमल-

वितीर्णैः अम्बु-नीवार-शष्पैः अपुष्यत्, तेषु दृष्टेषु मम प्रस्तरोद्भेद-योग्यः हृदयस्य द्रव इव कोऽपि विकारः भवति।

सरलार्थः—जिन वृक्षों, पक्षियों और हरिणों को सीता अपने कर कमलों से पानी, अन्न तथा घास देकर पालती थी, उनके देखने पर मेरे मन में कोई ऐसा विकार उत्पन्न हो रहा है, जो मानो हृदय का कोई पिघला हुआ रस है जो पत्थर को भी टुकड़े-टुकड़े करने में समर्थ है।

२६. अन्वयः—त्वं जीवितम्, त्वं मे द्वितीयं हृदयम् असि, त्वं नयनयोः कौमुदी, त्वम् अङ्गे अमृतम्। इत्यादिभिः प्रियशतैः तां मुग्धां अनुरुध्य—अथवा शान्तं इह उत्तरेण किम्?

सरलार्थः—तू मेरा जीवन है, तू मेरा दूसरा हृदय है, तू आंखों के लिए चांदनी है, तू मेरे अंगों में अमृत है, इत्यादि सैकड़ों झूठी प्रशंसाओं से उस सरला को वश में करके—अथवा रहने दो अधिक बातों से क्या लाभ?

२७. अन्वयः—अयि कठोर! किल ते यशः प्रियम्? ननु अतः परं (अस्ति) घोरम् अयशः? हे नाथ! कथय, विपिने हरिणी-दृशः किम् अभवत्, कथं बत मन्यसे?

सरलार्थः—हे कठोर! (राम) कहते हैं तुम्हें यश प्रिय है? (पर बताओ भला सीता त्याग से बढ़ कर) और अयश क्या हो सकता है? हे नाथ! कहो हरिणी के समान नेत्रों वाली (सीता का) वन में क्या हुआ होगा? हा! तुम इस विषय क्या विचार करते हो?

२८. अन्वयः—नियतं परिस्फुटितगर्भभरालसायाः त्रस्तैक-हायनकुरंगविलोलदृष्टेः तस्याः मृदुबालमृणालकल्पा ज्योत्स्नामयीव अंगलतिका क्रव्याद्भिः विलुप्ता।

कठिनपदार्थः—( परिस्फुटितगर्भभरालसायाः ) कांपते हुए गर्भ के भार से थकी हुई; ( त्रस्तैकहायनकुरंगविलोलदृष्टेः ) डरे हुए एक

साल के हरिण के बच्चे की आंखों वाली के (क्रव्याद्भिः) हिंसक जीवों ने (ज्योत्स्नामयीव) चांदनी के समान उज्ज्वल।

सरलार्थः—कांपते हुए गर्भ के भार से थकी हुई, डरे हुए एक वर्ष की आयु वाले हरिण के बच्चे के समान चञ्चल दृष्टि वाली, (सीता की) भिस के समान कोमल चांदनी की तरह उज्ज्वल, अङ्ग रूप लता को अवश्य ही हिंसक जीवों ने चीर फाड़ दिया होगा।

२६. अन्वयः—तडागस्य पूरोत्पीडे परीवाहः प्रतिक्रिया। हृदयञ्च शोकक्षोभे प्रलापैः एव धार्यते।

२६. सरलार्थः—जिस प्रकार, जब तालाब भरपूर हो जाता है, तो पानी का उमड़ना ही उसकी रक्षा का एक उपाय होता है, वैसे ही शोक के उमड़ आने पर हृदय का बांधना केवल रोने से ही होता है। भाव यह कि दुःखी पुरुष यदि रो न ले तो उसका दिल हलका नहीं हो पाता।

३०. अन्वयः—अभियुक्तेन मनसा इदं विश्वं विधिवत् पाल्यम्। प्रियाशोकः घर्म्मः कुसुमं इव जीवं ग्लपयति। स्वयं त्यागं कृत्वा विलपन-विनोदः अपि असुलभः, तत् अद्यापि उच्छ्वासः भवति। ननु रुदितं हि लाभः।

कठिन-पदार्थः—( अभियुक्तेन मनसा ) चित्त लगा कर ( पाल्यम् ) पालना है ( उच्छ्वासः) सांस लेना जीना।

३०. सरलार्थः—तमसा कहती है—रामका जीवन बहुत प्रकार से कष्टमय है नियमानुसार प्रजा का पालन उनको करना पड़ता है (प्रथम कष्ट)। दूसरा धूप जिस प्रकार फूल को कुम्हला देती है, वैसे ही प्रिया का शोक उनके मनको कुम्हला देता है, इसपर भी स्वयं ही सीता का त्यागकरके रोकर दिल बहलाना भी उनके लिये सुलभ नहीं

पर आज तक वे जी रहे हैं। क्या उनका रोना उनके लाभ ( आनन्द ) का कारण नहीं है ?

३१. अन्वयः – गाढ़ोद्वेगं हृदयं दलति, द्विधा तु न भिद्यते। विकलः कामः मोहं वहति, चेतनां न मुञ्चति। अन्तर्दाहः तनूं ज्वलयति, भस्मसात् न करोति। विधिः मर्मच्छेदी ( सन् ) प्रहरति, जीवितं न कृन्तति।

सरलार्थः—अत्यन्त उद्विग्न दिल जला जा रहा है, परन्तु दो टूक नहीं हो जाता। व्याकुल शरीर बार बार बेसुध होता है, किन्तु चेतनता को नहीं छोड़ता। अन्दर शोक की अग्नि शरीर को जला रही है। किन्तु इसे राख नहीं बना देती। भाग्य मर्म स्थलों पर निर्दय चोट तो करता है, किन्तु जीवन का अपहरण नहीं करता।

३२. अन्वयः—देव्याः गृहे स्थानं भवतां न अभिमतं किल. ततः ( सा ) तृणमिव शून्ये वने त्यक्ता, न च अनुशोचिता अपि। चिरपरिचिताः ते ने भावाः मां परिद्रवयन्ति। अद्य ( यदि ) अशरणैः अस्माभिः यदि रुद्यते ( तर्हि ) प्रसीदत।

सरलार्थः—राम पुरवासियों से सीता के उद्देश्य से कहते हैं:—

देवी सीता का घर में रहना तुम्हें न रुचा, इस लिये उसे तृण के समान शून्य वन में छोड़ दिया गया और किसी ने भी उसका किंचित भी शोक न किया। उन चिरपरिचित वस्तुओंके सामने मेरा मन पिघला जारहा है। इसलिये मैं बेबस हूं और यदि इस प्रकार रो रहा हूं, तो आप लोगों ने मुझे क्षमा करना। राम का भाव है कि जब सीता को मैंने तुम्हारे कहने से छोड़ा और प्रजा की सन्तुष्टि उसके त्याग से प्राप्त की, तो फिर बिना प्रजा की अनुमति से रोने का भी मुझे अधिकार नहीं। सो मैं आप लोगों की बिना ही आज्ञा जो रो रहा हूं, उसी के लिये आपसे क्षमा मांगता हूं।

३३. अन्वयः—देव्याः शून्यस्य जगतः द्वादशः परिवत्सरः ( वर्तते ) सीता इति नाम अपि लुप्तम् ( किन्तु ) रामः न च जीवति इति न ।

सरलार्थः—राम के विचार में सीता मर गई है अतः राम कहते हैं—जगत् में देवी सीता के बिना बारह वर्ष बीत गये उसका तो नाम तक भी मिट गया फिर भी राम जीता है यह बड़े कष्ट की बात है ।

३४, अन्वयः—स्नेहार्द्राः शोक-दारुणाः एता वाचः प्रियतमाः न । ताः एताः सविषाः मधुनः धाराः त्वयि श्च्योतन्ति ।

सरलार्थ:—प्रेमपूर्ण तथा ( पति के ) शोक से दारुण ये राम के वचन तेरे लिये प्रीति का कारण नहीं । इस पर कवि उत्प्रेक्षा करता है कि मानो विषमिश्रित अमृत की धारा है, जो तुझ पर पड़ रही है ।

३५. अन्वयः—यथा अन्तः प्रत्युप्तं तिरश्चीनं अलातशल्यं सविषः दंशश्च तथैव मर्माणि कृतन्नपि तीव्रः शोकशङ्कुः हृदि मया खलु किम् न सोढः ?

कठिन पदार्थ:—( प्रत्युप्तम् ) गड़ा हुआ ( अलातशल्यं = अलात एव शल्यम् ) अंगारा—दुःख का ही मानो शल्य = बाण है, ( तिरश्चीन ) टेढ़ी ।

सरलार्थ:—तेज अङ्गारे की तरह मेरे अन्तस्थल में खुब जाने वाला या विषैले डंक की तरह तीखा या तीव्र शोक का तीर हृदय में लगा हुआ है और जो मेरे मर्म स्थलों को काट रहा है । यह सब कुछ क्या मैंने नहीं सहा ?

३६ अन्वयः—लोल-उल्लोल-क्षुभित-करुणा-उज्जम्भण-स्तम्भनार्थं

मया यो यो यत्नः आधीयते तं तं प्रतिहत्य यस्य तोयस्य ओघः सैकतं सेतुमिव अन्तः बलात् भित्त्वा कोऽपि चेतः विकारः प्रसरति।

कठिनपदार्थ:—( लोलः ) चंचल हुआ २ ( उल्लोल ) बड़ी भारी लहर ( क्षुभितः ) उससे क्षुब्ध हुआ २ ( उज्जृम्भरण ) स्पष्ट होना, व्यक्त होना. देख पड़ना ( स्तम्भनार्थ ) रोकने के लिय। ( अधीयते ) किया जाता है ( आधेः ) समूह।

३६ सरलर्थ:—जो कोई यत्न चाहे वह कितना ही कठिन क्यों न हो--मैं अपनी शोक की उमड़ती हुई लहरों के आवेश को रोकने के लिये करता हूँ, न जाने कौन सा ऐसा चित्त का विकार है जो मेरे अन्तस्थल को तोड़-फोड़ कर बहता जाता है, उस पानी के प्रवाह की तरह, जो प्रबल वेग से बहता हुआ एक बालू के बांध को तोड़ फोड़ कर फैल जाता है।

भावार्थ यह है मेरे दिल में उठती हुई करुणारस की अत्यन्त चंचल और क्षुब्ध लहरें, अनेकों यत्न करने पर भी न जाने कौन से चित्त विकार के कारण इस प्रकार नहीं रुकतीं, जिस प्रकार रेत का पुल जलधार के कारण नहीं रुकता।

३७. अन्वयः--अस्मिन् एव लता गृहे त्वं तन्मार्गदत्तेक्षणः अभवः। सा हंसैः कृतकौतुका (सति) गोदावरी सैकते चिरं अभूत्। आयान्त्या तया त्वां परिदुर्मनायितमिव वीक्ष्य कातर्यात् अरविन्द-कुड्मलनिभः मुग्धा प्रणामाञ्जलिः बद्धः।

कठिन पदार्थ:—( तन्मार्गदन्तेक्षणः ) उसके आने की प्रतीक्षा में बैठे हुए, ( परिदुर्मनायितमिव ) उदास हुये २ तुझे देखकर, ( अर-विंदकुड्मल इव ) कमल की डोडी के समान।

सरलार्थ:--वासन्ती राम से कहती है, "हे राम! इसी लता गृह में, जबकि सीता गोदावरी के किनारे खेलते हुए हंसों को देख

वहां चिरकाल तक उनका प्रमोद देखतीरहती थी और तुम उस की बाट जोहा करते थे। लौट कर आते ही जब तुम्हें उदास दीखती तो अपने हाथों को जोड़कर ( अर्थात् कमल रूपी हाथों को उसकी डोडी के समान बनाकर ) क्षमा मांग लेती थी।

३८. अन्वयः—हा! हा! देवि! हृदयं स्फुटति, देहबन्धः ध्वंसते, जगत् शून्यं मन्ये, अतः अतिरतज्वालम् ज्वलामि, सीदन् विधुरः अन्तरात्मा अन्धे तमसि मज्जति इव, मन्दभाग्यः अहं किं करोमि?

सरलार्थः—राम कहते हैं हे सीते, मेरी इस अवस्था को देखकर भी तू मुझ पर दया नहीं करता? देख—

हे देवि! हृदय फटा जाता है, देह के बन्धन ढीले होते जाते हैं, जगत शून्यसा दीखने लगा है, मानसिक अग्नि जलायें जा रही है, दुःख के कारण व्याकुल अन्तरात्मा गाढ़ अन्धकार में डूबा जाता है, चारों ओर मुझे मोह ने घेर रक्खा है, मैं मन्दभाग्य अब क्या करूँ?

३९. अन्वयः—अकस्मात् पुनः अपि संस्पर्शः अन्तर्वा बहिर् अपि शरीरधातून् अमृतमयैः प्रलेपैः आलिम्पन्निव जीवयन् आनन्दात् अपरविधं मोह तनोति।

कठिनपदार्थः—( आलिम्पन् ) भली प्रकार लेप करता हुआ।

सरलार्थः—अचानक ही फिर भी यह स्पर्श ( जो पहले भी कभी अनुभूत था ) मेरे शरीर के अन्दर की वा बाहर की धातुओं को अमृत का लेप करता हुआ दुबारा मुझे जिलाता हुआ आनन्द से एक और ही प्रकार से मुझे मोहित किये जाता है।

४०. अन्वयः—पूर्वं परिणायविधौ कङ्कणधरः यः गृहीतः अमृत-शिशिरैः स्वेच्छास्पर्शैः यः चिरं परिचितः—

स एव तुहिन निकरपौम्यसुभगः ललितलवलीकन्दलनिभः तस्याः अयं पाणिः मया लब्धः ।

अवतरणिका—वासन्ती समझती है कि सीता मर गई है, और राम कहते हैं "सखि"......"प्राप्ता जानकी" । वासन्ती राम के इस कहने को बेहोशी का प्रलाप समझती है। राम उत्तर देते हैं—कुतः प्रलापा ?—सखि ! भला प्रत्यक्ष वस्तु में कैसे प्रलाप हो सकता है ? इस पर राम कहते हैं—

पहिले विवाह के समय, विवाह सूत्र को पहिरे हुए प्यारी के जिस हाथ को मैंने पकड़ा था और जो हाथ अमृत के समान शीतल तथा यथेच्छ स्पर्श से चिरपरिचित है, वही उसका तुहिन के ढेर के समान शीतल सुन्दर लवली लता की गन्दल के समान कोमल हाथ मैंने अब पा लिया है ।

४१. अन्वयः—स्विद्यन् प्रकम्पी जडः स तस्याः करपल्लवः स्विद्यतः परिकम्पिनः जड़ात् मम करात् सहसा एव परिभ्रष्टः ।

सरलार्थः—चिरकाल के अनन्तर फिर मिला हुआ प्रिया का हाथ मेरी असावधानता से हाथ से छूट गया, इस भाव से राम कहते हैं:—

"पसीने पसीने, काँपता हुआ, ठिठरा हुआ अथवा विवश हुआ हुआ मुझसे पकड़ा हुआ सीता का पत्ते के समान कोमल हाथ, मेरे पसीने पसीने, कांपते हुए तथा विवश हाथ से सहसा छूट गया है ।

४२. अन्वयः—प्रियस्पर्श सुखेन वत्सा मरुन्नवाम्भः-प्रविधूत-सिक्ता स्फुट-कोरका कदम्ब-यष्टिः इव स्वेद-रोमाञ्चित-कम्पिताङ्गी जाता ।

४२—राम को स्पर्श करने के कारण सीता में विकार को देख कर तमसा कहती है—

मेरी बच्ची सीता अपने प्यारे ( पति ) के स्पर्श सुख से पसीने पसीने हो रोमाञ्चित तथा कांपने लगी है। और ऐसा प्रतीत होने लगा है कि मानों कदम्ब की शाखा हवा से झुलाई गई है। उस पर ताज़े पानी का छिड़काव हुआ और अचानक उसकी कोरक (डोडियां) निकल निकल आई हैं। यहाँ पानी के छिड़काव को पसीने, से, रोमांच को डोडियों के निकलने से, तथा हवा के डुलाने को काँपने से उपमा देकर सीता को कदम्ब-यष्टि से उपमा दी गई है।

४३. अन्वयः—देव ! पश्य पश्य ! अयं जटायुषा विघटितः पौलस्त्यस्य कार्ष्णायसः रथः। पुरतः एते कङ्कालशेषाः पिशाच-वदनाः खराः। इतः खड्गच्छिन्न-जटायु-पक्षतिः अरिः चलन्तीं सीतां वहन् अन्तर्-व्याकुल-विद्युत् अम्बुद इव द्याम् अभि उदस्थात्।

कठिन पदार्थः—( कार्ष्णायसः ) लोहे का।

अवतरणिका—वासन्ती ने देखा कि राम के लिए सीता का विरह असह्य हो चला है, अतएव राम के ध्यान को बटाने के लिये उसने प्रकरणान्तर आरम्भ किया, जिससे राम में वीरता का संचार हो और उसका कष्ट कम हो जावे। सो वासन्ती कहती है—

हे देव ! जटायु से तोड़े हुए रावण के लोहे के रथ को देखें, और इसी जटायु से मारे हुये राक्षस मुख वाले इन खच्चरों को (रथ चलाने वाले ) जो कि पञ्जरमात्र से शेष हैं, इनको भी आप देखें और इधर जटायु के पक्षों को काट कर बादल में चमकती हुई विद्युत् के समान बार-बार बिलबिलाती हुई सीता को हाथ में ही उठाकर आकाश में उड़ा जा रहा है।

४४. अन्वयः--उपायानां भावात् अविरत-विनोदव्यतिकरैः वीराणां विमर्दैः जगति जनिताद्भुतरसः मुग्धाद्याः स वियोगः रिपुघाताविधि खलु अभूत्। (किं) तु अप्रतिविधिः निरवधिः अयं कथं तूष्णीं सह्यः।

४४. सरलार्थः—रावण द्वारा हरी गई सीता का वियोग मैंने सहा, अब उसका वियोग क्यों नहीं सहा जाता? यह प्रलाप आदि क्यों होता है? राम अपने आप को इस वियोग के न सह सकने में निर्दोष बतलाते हैं:—"उस समय (प्रथम वियोग के समय) सीताप्राप्ति के उपायों के होने से, लगातार सीत के उद्धार के लिये किये गये कार्य, तथा वीरों पर आक्रमण करने वाले उपाय थे, जिससे संसार में अद्भुत रस उत्पन्न हो गया (अर्थात् उस युद्ध ने संसार को चकित कर दिया)। अतः सुन्दर आंखों वाली सीता का वह वियोग शत्रु के मरने की अवधि तक ही था, (भाव यह है कि रावण के मरने के बाद सीता का वियोग न था) किन्तु अब के वियोग में उनकी प्राप्ति का कोई उपाय नहीं, इसी लिये इसकी अवधि भी कोई नहीं। अतः यह वियोग अब कैसे सहन हो?

४५. अन्वयः— मे कपीन्द्र-सख्यम् अपि यत्र व्यर्थम्, हरीणां वीर्यैः वृथा, जाम्बवतः प्रज्ञा अपि (वृथा), यत्र वायोः पुत्रस्य अपि गति न, यत्र च विश्वकर्मतनयः नलः अपि मार्गं कर्तुं न क्षमः सौमित्रेः पत्रिणां अपि अविषये (स्थाने) हे प्रिये! त्वं क असि?

सरलार्थः—जहां कपियों के राजा सुग्रीव की मित्रता भी व्यर्थ है, वानरों का बल भी काम नहीं आता, जाम्बवान् की बुद्धि भी जहां हार जाती है, जहाँ वायुपुत्र (हनुमान) की भी पहुँच नहीं, और जहाँ विश्वकर्मा का पुत्र नल भी मार्ग नहीं बना सकता

तथा जो स्थान भाई लक्ष्मण के बाणों की पहुंच से भी दूर है। हे प्यारी, बता अब तू कौनसे स्थान पर चली गई है?

४६. अन्वयः—दयिते प्रत्युप्तस्य इव तृष्णादीर्घस्य चक्षुषः (तव) मर्मच्छेदैः यत्नैः आकर्षः न समाप्यते।

सरलार्थः—तुम्हारी आंखें प्यारे राम में गड़ी हुई हैं, अतएव तृष्णा के कारण विकसित सी हो गई है। यद्यपि वे (आंखें) ऐसी हृदय-विदारक हैं तथापि उनकी आकर्षण शक्ति समाप्त नहीं होती।

४७. अन्वयः—एकः एव करुणः रसः निमित्तभेदात् भिन्नः सन् पृथक् पृथक् इव यथा अम्भः आवर्त-बुद्बुद-तरङ्गमयान् विकारान् विवर्तान् आश्रयते, । (परं) तत् समग्रं तु सलिलं एव।

सरलार्थः—जिस प्रकार पानी में बुलबुला, भँवर, और तरंगे उनके रूप बन जाते हैं, परन्तु वस्तुतः पानी एक ही रहता है, वैसे ही एक करुणा रस भी एक रस है जो निमित्त और आश्रय के भेद भिन्न २ नवीन स्वरूपों को ग्रहण करता है। रस के भिन्न भेद और उसके स्थायीभाव तथा व्यभिचारीभावों का वर्णन हमने १६२-१६३ पृष्ठ पर कर दिया है।

४८. अन्वयः—अवनिः अस्मद्विधाभिः सार्धं अमरसिंधुः यः च छन्दसां आद्यः प्रयोक्ता स कुलपतिः अनुयातारुन्धतीकः स मुनिः वसिष्ठश्च भूयसे मङ्गलाय त्वयि भद्रं वितरतु।

सरलार्थः—पृथ्वी मेरे जैसी (वनदेवियों) के साथ गंगा और छन्दों का आदि वक्ता (वाल्मीकि) तथा अरुन्धती के साथ भगवान् वसिष्ठ, ये सब तुम्हें अत्यन्त कल्याण देवें।

---

# चौथा अङ्क

—:o:—

अन्वयः—तपोवन-मृगः सद्यः-प्रसूत-प्रिया-पीतात् अभ्यधिकम् उष्णमधुरं नीवारोदनमण्डं पर्याप्तं आचामति। सर्पिष्मतः भक्तस्य स्फुरता गन्धेन मनाक् अनुसृतः कर्कन्धूफल-मिश्र-शाक-पचनामोदः परिस्तीर्यते ॥

कठिनपदार्थः—( अभ्यधिकम् ) शेष, ( आचामति ) पीता है। ( सर्पिष्मतः ) घी वाले, ( परिस्तीर्यते ) फैल रहा है।

सरलार्थः—( यह ) तपोवन का मृग अभी ब्याही हुई हिरणी द्वारा पीने से बचे हुए साधारण गर्म और मीठे नीवार चावलों की मांड़ को पी रहा है। घी युक्त अन्न की सुगन्ध मन को अति अच्छी लगती है, तथा बेरों के फूल के साथ मिश्रित शाक की गन्ध सब ओर फैल रही है।

भाव यह है कि आज आश्रम में उत्सव की धूम धाम से तय्यारी है, कहीं अतिथियों के लिये भात और कहीं तरह तरह के साग बन रहे हैं।

२. अन्वयः—अन्तः प्रसुप्तदहनः ज्वलन् वनस्पतिः इव हृदि नित्यानुषक्तेन सीताशोकेन यः एषः तप्यते।

सरलार्थः—हृदय में छिपे हुए सीता के शोक से तपता हुआ यह ( राजा जनक ) उस शमी वृक्ष की तरह दुःखी हो रहा है, जिसके अन्दर छुपी आग पड़ी हो।

अन्वयः—अपत्ये यत् तादृक् दुरितं अभवत् महता तीव्रेण व्रणित-हृदयेन व्यथयता तेन विपाकः धारावाही नव पटुः क्रकच इव मर्माणि छिन्दन् मे मन्युः चिरात् अपि न हि विरमति।

सरलार्थः—मेरी लड़की सीता के साथ जो इस प्रकार का जुल्म हुआ है यह अत्यन्त दुःखी हृदय से बहुत दिनों के बीत जाने पर भी मेरा धारावाही क्रोध आरे से मर्मस्थलों को काटते हुए के समान आज भी शान्त नहीं होता।

४. अन्वयः—अनियतरुदितस्मितं कतिपय-कोमल-दन्तकुड्मलाग्रम् विराजत्, स्खलत् असमञ्जसम् मञ्जुजल्पितं शिशोः वदन-कमलकं स्मराभिः।

सरलार्थः—बिना कारण रोता तथा हँसता हुआ कई एक (थोड़े से) दांतों से शोभायमान तुतलाकर अधूरे शब्दों तथा मीठे वचनों को बोलने वाले अपने शिशु के मुख-कमल को मैं याद करता हूँ।

५. अन्वयः—त्वं वह्निः मुनयः वसिष्ठगृहिणी, गङ्गा, रघोः कुल-गुरुर्देवः भास्करः च यस्याः महात्म्यं विदुः, भगवती वाग् विद्यां इव यां असूत या तद्वत् दैवतं (अस्ति), तस्याः त्वत् दुहितुः, हे दारुणे! त्वं विशसनं कथं अमृष्यथाः।

सरलार्थः—हे पृथ्वी तु, अग्नि, मुनि लोग, वसिष्ठ की धर्मपत्नी (अरुन्धती), गङ्गा, रघु का कुलगुरु सूर्य, जिसके माहात्म्य (बड़ाई) को जानते थे, सरस्वती से विद्या के समान जिस को तू ने उत्पन्न किया। जो तेरे सामने जो स्वयं देवी है, हे कठोर (पृथ्वी) तू ने उस अपनी कन्या की उस विपत्ति को कैसे सहा?

६. अन्वयः—इयं दशरथस्य गृहे श्रीः यथा आसीत्, वा उप-मानपदेन किं? श्रीः एव आसीत्, बत दैववशेन अन्यत् इव जाता किं अपि दुःखात्मकं भूतम। अहो! विपाकः।

सरलार्थः—यह सीता दशरथ के घर में लक्ष्मी के समान थी

अथवा स्वयं लक्ष्मी ही थी। लक्ष्मी से उपमा देना इसका व्यर्थ है। भाग्य से कुछ विचित्र ही इसकी दुःखमय अवस्था प्राप्त हो गई है--अहो! कैसा यह है विधि का विपाक ( उलटा परिणाम है ? )

७ अन्वयः—यः एव जनः पूर्वं मे मूर्तः महोत्सवः आसीत् तस्यैव दर्शनं क्षते क्षारं इव असह्यं जातम्।

सरलार्थः—वह कौशल्या जो पहिले मेरे लिए मूर्तिमान महान् उत्सव थी, आज उसीका दर्शन चोट पर डाले हुए नमक के समान असह्य है।

८ अन्वयः--मनुष्याणां सद्बन्धु-वियोगजानि दुःखानि सन्तान-वाहीन्यपि प्रेयसि जने दृष्टे दुःसहानि ( सन्ति ) स्रोतः सहस्रैः इव संस्रवन्ते।

सरलार्थः--मनुष्यों के प्रिय बन्धुओं के वियोग से उत्पन्न हुए दुःख लगातार होते हुये भी प्यारे ( सज्जन ) के दीखने पर दुःसह होकर हज़ारों धाराओं के समान उमड़ पड़ते हैं।

९. अन्वयः--एषः वः श्लाघ्य सम्बन्धी जनकानां कुलोद्वहः यस्मै मुनिः याज्ञवल्कः ब्रह्मपरायणं जगौ।

सरलार्थः--यह आप का पूज्य सम्बन्धी जनकवंश को चलाने वाला जनक ( राजा है ) जिसको महर्षि याज्ञवल्क ने सम्पूर्ण वेद को पढ़ाया था।

१०. अन्वयः--अवनि-तल-लीनेन शिरसा त्रिलोकी माङ्गल्यां देवीं उषसम् इव जगद्वन्द्यां भगवतीं वन्दे। यया पवित्रस्य महसः निधिरपि पूर्वेषां गुरूणां गुरुतमः आदि ते पतिः पूतम्मन्यः खलु।

सरलार्थः—राजा जनक वसिष्ठ की पत्नी अरुन्धती को नमस्कार करते हुए कहते हैं— पृथ्वी की ओर झुकाते हुए सिर से

त्रिलोक की मंगल चाहने वाली उषा के समान जगत से नमस्कृत आप श्रीमती को मैं नमस्कार करती हूँ, जिस तुझसे पवित्रता की निधि पूर्व गुरुओं का गुरु (अर्थात् याज्ञवल्क्य आदि ऋषियों से भी श्रेष्ठ) तेरा पति (महर्षि वसिष्ठ) अपने आप को पवित्र समझता है।

११. अन्वयः—मम शिशुःवा शिष्या वा यत् असि तत् तथा तिष्ठतु। विशुद्धेः उत्कर्षस्तु त्वयि मम भक्तिं द्रढयति, ननु शिशुत्वं स्त्रैणं वा भवतु, (त्वं) जगतां वन्द्या असि। गुणिषु गुणाः पूजास्थानं न च लिङ्गं न च वयः।

Explain with reference to the context:

गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः।

अवतरणिकाः—अरुन्धती सीता को उद्देश्य करके कहती है वत्से—

हे बेटि! (जानकि!) मेरे लिये तू चाहे बालिका अथवा शिष्या जो हो सो ठीक है। किन्तु पवित्र होने से, मेरी तुझ में अतिशय भक्ति है। निःसन्देह तू चाहे आयु में छोटी हो अथवा स्त्री हो तो भी तू जगत् के नमस्कार के योग्य है। इसी बात को कवि अर्थान्तरन्यास से पुष्ट करते हैं। गुणियों में मनुष्य की पूजा, उसके गुणों के कारण ही होती है, न कि आयु अथवा पदवी से। भाव यह है कि सीता गुणवती है, इसी लिये अग्नि आदि सब देवताओं से नमस्कार के योग्य है, चाहे आयु में कितनी भी छोटी क्यों न हो, चाहे वह हमारे लिये शिष्या हो अथवा बेटी किन्तु केवल मात्र गुणवती होने के कारण ही वह पूजनीय है। क्योंकि गुण से ही गुणियों में मान होता है।

१२. अन्वयः—सुहृदि त्वयि दृष्टे स राजा, तत् सौख्यम्, स च शिशुजनः, ते च दिवसाः, अखिलं तत् स्मृतौ आविर्भूतं। अथ

अस्मिन् घोरे विपाके तत्र सखी विमूढा खलु । पुरन्ध्रीणां चेतः कुसुम-सुकुमारम् भवति हि ।

कठिनपदार्थः—(पुरन्ध्रीणां) पति और पुत्र वाली स्त्रियों का ।

Explain with reference io the context—

पुरन्ध्रीणां चेतः कुसुम-सुकुमारं हि भवति ।

अवतरणिका—महारानी कौशल्या जनक को देखकर मूर्छित होती है । जनक उनको देखना भी नहीं चाहता था, किंतु प्रियजनों को सन्मुख देख कर कौन कठिन हृदय भी नहीं पसीजता । इस लिये राजा जनक भगवती अरुन्धती से पूछते हैं श्रीमती के मूर्छित होने का क्या कारण है ? इस पर भगवती अरुन्धती कहती है—

भावार्थः— हे जनक ! तुम्ह मित्र के देखने से वह राजा (दशरथ), वह सुख (पति पुत्र और वधू का सुख जिन में से अब एक भी नहीं ) और वे बच्चे ( राम सीता आदि ), वे दिन ( सुख के दिन अब तो दिन बुरे हैं ) सब कुछ ( कौशल्या स्मरण हो आया है ) इसी लिये तुम्हारी सखी ( कौशल्या दुःख के भार को न सह सकने के कारण बेहोश हो गई ) इस भयंकर दशा में मूर्छित हो गई, ( इसका ऐसा होना स्वाभाविक है क्यों कि ) गृहणियों का, पति पुत्र वाली स्त्रियों का मन फूल के समान कोमल होता है ।

१३. अन्वयः—श्रीमान् महाराजः दशरथः मम किम् इव न आसीत् ? स श्लाघ्यः सम्बन्धी, असौ प्रियसुहृत, तत् हृदयं च, सः च साक्षात् आनन्दः, अपि च निखलं जीवितफलं, शरीरं, जीवः वा अतः अन्यत् अधिकं प्रियतरं तत् ।

अवतरणिका—राजा जनक श्रीमती कौशल्या को देखना न चाहते थे किन्तु शोक से मूर्छित कौशल्या को देख उन के मन में

विचार हुआ कि मैं इतना निंदित हूं जो अपने प्यारे मित्र की स्त्रियों को प्रेम से नहीं देखता—वह राजा तो मेरा परम मित्र था इसी भाव को श्लोक में कहते हैं:—

सरलार्थ:—महाराज दशरथ मेरे क्या न थे ? वह मेरे पूज्य संबन्धी थे प्यारे मित्र थे, ( मानों ) मेरा हृदय थे, साक्षात आनन्द की मूर्ति थे और जीवन के फल शरीर अथवा आत्मा के समान थे, अथवा जो कुछ जगत में अन्यथा भी प्रिय हो सकता है वह 'वे' थे।

१४. अन्वय:—अस्याः पत्युः वा रहसि यत् परमं दूषितं अभूत् (तत्र) अहं दम्पत्योः पृथक् उपालम्भ-विषयः अभूम्। तदनु कोपे प्रसादे वा विधिः यत् अधीनः अभूत्। (अथ) यत् हृदयं अवस्कन्द्य दहति तत् स्मृत्वा अलम्।

कठिनपदार्थं:—( दूषितम् ) वैमनस्य, ( अवस्कन्द्य ) आक्रमण करके।

सरलार्थ:—राजा जनक कौशल्या को देख कर पुराने दिनों की याद करते हैं:—

इस में और इसके पति में जब कभी वैमनस्य होता था, तो ये स्त्री पुरुष ( राजा दशरथ और यह कौशल्या ) मुझे अपनी अपनी बात कहते थे, और आपस के क्रोध अथवा प्रसन्नता के समय मेरे कहे मार्ग पर चलते थे। अथवा बीती बातों को जाने दो, जिसके स्मरण से हृदय जलता हो, उसके स्मरण करने का क्या लाभ ?

भाव यह है कि कौशल्या का मुझमें इतना विश्वास था कि अब मैं उसे अप्रिय दृष्टि से देखूँ तो यह मेरे लिए उचित नहीं।

अन्वय:—अहो विधिः प्रथमम् एकरसानुकूलतां प्रथमं सुहृद् इव सुखप्रदः, पुनः अकाण्डविवर्तन-दारुणः (सन्) मनोरुजं विशिनष्टि।

सरलार्थः—कञ्चुकी कहता हैः—"बड़ा दुख है कि भाग्य पहले लगातार अनुकूलता दिखा कर और मित्र के समान सुख देकर फिर असमय में ही मन को अत्यन्त दुख दे रहा है। (भाव यह है कि भाग्य जब अनुकूल था तो चक्रवर्ती राजा राम और सीता जैसे पुत्र और पुत्रवधू आदि की प्राप्ति थी।

१६. अन्वयः—पंचप्रसूतेः अपि राज्ञः सुबाहुशत्रुः विशेषेण प्रियः आसीत्। एवं हि वधू-चतुष्केऽपि शान्ता यथा सीता प्रिया आसीत्।

सरलार्थः—पाँच सन्तानों में जिस प्रकार राम राजा को अति प्रिय थे, इसी प्रकार चार बहुओं में राजा को शान्ता पुत्री के समान वधू सीता प्यारी थी।

१७:—अन्वयः—कन्यायाः सम्बन्धे पितरः किल जामातुः आप्तं जनं पूजयन्ति। तद् अपि ते आराधनम् विपरीतम् एव अभूत्। तथा-विधः त्वं कालेन अपहृतः असि, तत् सम्बन्ध-बीजं च ( अपहृतम् ) घोरे अस्मिन् जीवलोक-नरके पापस्य मम जीवितं धिक् ( अस्तु )।

सरलार्थः—महाराज जनक कहते हैं, विवाह के हो जाने पर कन्यापक्ष के लोग जामाता के पूज्य माता पिता आदि को पूजते हैं, पर तू तो मेरी पूजा करता था। यह तेरी अर्चना लोकदृष्टि के विरुद्ध थी। ऐसा तू काल से अपहृत हुआ और हमारे सम्बन्ध का बीज ( सीता भी ) आज हरी गई, इस लिये नरक के तुल्य इस जीव लोक में हमारा जीवन धिक्कार के योग्य है।

१८. अन्वयः—आविर्भूतज्योतिषां ब्राह्मणानां ये व्याहाराः तेषु संशयः मा भूत्। एषां वाचि भद्रा लक्ष्मीः निषक्ता हि, एते विप्लुतार्थां वाचं न व्याहरन्ति।

सरलार्थः—परब्रह्म को साक्षात् देखने वाले ( वशिष्ठ आदि योग्य विद्वानों के ) ब्राह्मणों के वचनों में संदेह का कोई स्थान नहीं, इनके वचनों में भद्र लक्ष्मी सदा निहित रहती हैं, ये कभी झूठ बात नहीं बोलते।

१६. अन्वयः—कुवलयदलस्निग्धश्यामः शिखण्डकमण्डनः पुण्यश्रीकः श्रियावटुपरिषदं सभाजयन्निव पुनः शिशुर्भूतः स मे वत्सः रघुनन्दनः इव क अयं दृष्टः झटिति दृशोः अमृताञ्जनं इव कुरुते।

कठिनपदार्थः—( शिखण्डकमण्डनः ) ज़ुल्फों से सुन्दर मुख वाला ( सभाजयन् ) सजाता हुआ।

सरलार्थः—जनक खेलते हुए लव और कुश को देखकर कहते हैं:—

नीले कमल के समान मनोहर और सांवले रंग वाले अपने मस्तक के बालों से मुख को सजाते हुए, उत्तम शोभा वाले, अपनी सुन्दरता से ब्रह्मचारियों की समाज को सजाते हुए, मानो शिशु राम के समान, कौन मेरी आंखों को अमृतमय सुरमा बन रहा है?

अन्वयः—( इदम् ) अभितः चूड़ा-चुम्बित-कङ्क पत्रं पृष्ठतः तूणीद्वयम् भस्म-स्तोक-पवित्र-लाञ्छनम् उरः रौरवीं त्वचम्, अधः मौर्व्या मेखलया नियन्त्रितं माञ्जिष्ठकं वासः, पाणौ कार्मुकम्, अक्षसूत्र-वलयं तथा पैप्पलं दण्डं धत्ते।

सरलार्थः—इस बालक की पीठ पर दो तरकस पड़े हैं, जिनके बीच में चारों ओर कंकपत्र ( पक्षी के पंख ) लगे हुए बाण पड़े हैं। जिनकी छाती भस्म के समूह से पवित्र हो रही है, जिसने रुरु मृग की छाती को धारण किया हुआ है। नाभी के नीचे मूञ

की मेखला धारण की हुई है और नीचे मंजिष्ठ रङ्ग का कपड़ा पहिरा हुआ है। हाथ में धनुष पकड़ा हुआ है तथा अक्षसूत्र का कंकण धारण किया हुआ है तथा पीपल का दण्ड हाथ में पकड़ा हुआ है।

२१. अन्वयः—एतस्मिन् विनय-शिशुता-मौग्ध्यमसृणः महिम्नां अतिशयः विदग्धैः निर्ग्राह्यः न पुनः अविदग्धैः ( निर्ग्राह्यः )। यद्वत् परिलघुः अयस्कान्त-शकलः आयोधातु हरति ( तद्वत् ) बलवान् सम्मोह-स्थिरमपि मे मनः हरति।

कठिनपदार्थः—( मसृण ) कोमल, ( विदग्धैः ) चतुर पुरुषों द्वारा, ( महिम्ना ) शूरता गम्भीरता आदि गुणों का।

सरलार्थः—बालक लव को देखकर राजा जनक अपने चित्त की अवस्था का वर्णन करते हैं।

इस बालक में नम्रता के कारण बचपन की सरलता और कोमलता को ( छोड़ कर, शूरवीरता गम्भीरता आदि ) गुणों की अत्यन्त अधिकता विद्वान् लोगों से स्पष्ट पाई जाती है, अविद्वानों से नहीं।

भाव यह है कि इस बालक में विनय और सौन्दर्य से मिश्रित बड़ी भारी महिमा विराज रही है, जिसे विद्वान् पुरुष ही जान सकते हैं। जिस प्रकार छोटा सा चुम्बक का टुकड़ा लोहे के टुकड़े को अपनी ओर खींच लेता है, उसी प्रकार इस बालक की अत्यन्त सुन्दरता मेरे स्थिर हृदय को भी अपनी ओर खैंच ही लेती है।

२२. अन्वयः—अस्मिन् शिशौ वत्सायाः रघूद्वहस्य च संवृत्तिः प्रतिबिम्बिता इव अभिव्यज्यते। सा एव अखिला आकृतिः, सा

द्युतिः, सा वाणी, स एव सहजः विनयः, असौ पुण्यानुभावः (अस्ति)। हा हा दैव! मम पारिप्लवं मनः किम् उत्पथैः धावति।

सरलार्थः—इस बालक में सीता और राम की पूर्ण छाया स्पष्ट हो रही है। वही इसकी सारी की सारी आकृति है, वही शोभा, वही वाणी, वही स्वाभाविक विनय और वही तेज है। हे देव! यह मेरा चंचल मन क्यों इधर उधर भागता फिरता है?

२३. अन्वयः—नूनं घोरञ्च परिभवम्, प्रसवकालकृतां व्यथां च अवाप्य परितः क्रव्याद्-गणेषु परिवायत्सु संत्रस्तया त्वया असकृत् इति स्मृतः अस्मि।

सरलार्थः—महाराज जनक सीता की विपत्ति का ध्यान कर कहते हैं, हे बेटि! सीते! क्या तूने उस कष्ट के समय मुझे स्मरण किया?

अवश्य ही उस नवीन तथा अपमान को—जो अपमान तेरे लिये बिलकुल नवीन था, (क्योंकि ऐसा कष्ट इससे पहले तूने कभी नहीं सहा) प्रसूति काल की उस भयंकर पीड़ा को पाकर, चारों ओर हिंसक जीवों के घेर लेने पर डरी हुई तूने कितनों बार (हे पिता मैं तेरी शरण हूँ इस प्रकार) याद किया होगा?

२५. (पूर्वार्ध) अन्वयः—एतत् वैशसघोरवज्रपतनं शश्वत् उत्पश्यतः मम क्रोधस्य चापेन शापेन वा 'धक्' इति ज्वलितुं अवसरः (प्राप्तः)

कठिनपदार्थः—(वैशसघोरं) तीक्ष्ण वज्र के प्रहार के समान मारने वाला, (उत्पश्यतः) ध्यान करते हुए का।

सरलार्थः—इस तीक्ष्ण वज्र के समान प्रहार करने वाली घातक चोट का ध्यान करके मेरी क्रोधाग्नि 'धक' नाद करके चाप (बाण) अथवा शाप के अवसर पाने को है।

अर्थात् सीता की विपत्ति का ध्यान करके मुझे ऐसा क्रोध आ रहा है कि 'धक्' शब्द करके चाहे राम सहित सारे पुरवासियों को धनुष से नष्ट कर दूं अथवा उन्हें शाप दे डालूँ। राजा जनक राजर्षि होने के कारण दोनों बातें कर सकते थे।

२५. अन्वयः—परिभूतानां मनस्विनां चित्तं प्रायः एतत् हि। राजन्, रामः ते अपत्यं, कृपणाः प्रजा च पाल्याः।

सरलार्थः—रानी कौशल्या राजा जनक के क्रोधपूर्ण वचनों से डर गई, अतः अरुन्धती से कहती किसी भी प्रकार राम और प्रजा की राजा जनक के क्रोध से रक्षा करनी चाहिये।

अपमानित मनस्वियों का चित्त ऐसा ही होता है भाव यह है कि वे चाप अथवा शाप से अपकार करने वाले को दण्ड देते हैं, क्योंकि वे शक्त होते हैं। किन्तु हे राजन्! राम और दीन प्रजा की तो रक्षा करनी ही चाहिये, अतः आप क्रोध न करें।

२६. अन्वयः—पश्चात् विपुलं पुच्छं वहति, तच्च अजस्त्रं धूनोति। स दीर्घग्रीवा भवति, तस्य चत्वार एव खुराः, शष्पाणि अत्ति, आम्रमात्रान् शकृत् पिण्डान्-प्रकिरति। आख्यातैः किंवा, स पुनः दूरं व्रजति, एहि एहि, यामः।

सरलार्थः—बालक घोड़े के स्वरूप का वर्णन करते हैं। उसके पीछे एक बड़ी पूंछ होती है और उसे वह लगातार हिलाता रहता है। एक लम्बी सी उसकी गर्दन होती है। चार उसके खुर होते हैं। वह घास खाता है। आम के बराबर लीद करता है उसके अधिक वर्णन से क्या? वह बहुत दूर भागा जा रहा है। आओ चलें, उसे देख ही न लें।

अन्वयः—एतत् चापं ज्या-जिह्वया वलयितोत्कट-कोटि-दंष्ट्रं घोर-घन-घर्घर-घोषम् उद्गारि ग्रास-प्रसक्त-हसद्-अन्तक वक्त्र-यन्त्र-जम्भा-विदारि विकटोदरं अस्तु।

अवतरणिका—लव अश्व रक्षिणी सेना को सशस्त्र देखकर उस को तुच्छ समझता हुआ, अपनी शूरता तथा बाण चलाने की चतुरता को प्रकट करने के लिये जगत को तुच्छ कहता है, तथा अपने धनुष को अन्तक के मुख के साथ उपमा देता है।

इस श्लोकमें जिह्वाके साथ 'ज्या' (धनुष की प्रत्यञ्चा) का दाढ़ के साथ, 'कोटि' का प्रलयकालीन घन (बादल) के साथ 'घर्घर-घोष' का यन्त्रके साथ 'मुख' का समानधर्म होनेसे उपमा अलंकार है। वाचक-शब्दका लोप होने से इसे 'वाचक-लुप्ता उपमा' कहा जावेगा। उपमा के साथ यहां कई एक उत्प्रेक्षा भी जमाई हुई हैं।

शब्दार्थः—मेरा धनुष, अपनी ज्या (धनुष की डोरी या प्रत्यंचा रूप दाढ़ोंको लिपटाता हुआ, प्रलय-कालीन मेघ-गर्जन के घोष को उगलता हुआ, खानेमें लगे हुए तथा हंसते हुए कालके मुख-यंत्र की की जभाई का अनुकरण करता हुआ, बड़े भारी पेट वाला हो।

भावार्थः—भाव यह है, जिस प्रकार यमराज जगत का भक्षण करते हुए, बार बार अपनी जीभ को दाढ़ों से लिपटाकर चाटता है और संतोष प्रगट करता हुआ हंसता है तथा जँभाइयाँ लेकर अपना मुख विकट बनाता है, उसी प्रकार रिपुसेना का नाश करता हुआ धनुष, अपनी डोरी से बार बार धनुष-कोटियों को छुए, अर्थात् धनुष से बाण निकलकर उसका पेट विकट होता रहे। लोकक्षय के समय अत्यन्त भोजन मिलने से यमराज बार बार मुख बाय कर हंसता तथा पेटू बनता है, उसी तरह धनुष का भी आकार बढ़ता रहे और वह कालदेव के समान योधाओं को ग्रास बनावे।

कई टीकाकार 'घन-घर्घर' का अर्थ प्रलयकालीन बादलों का घोष न करके केवल 'गम्भीर घरघराहट' करते हैं।

# पञ्चमो अङ्कः

अन्वयः—ननु एष चन्द्रकेतुनः प्रधनं श्रुत्वा त्वरित-सुमन्त्र-नुद्यमान-व्यावल्गत्-प्रजवन-वाजिना रथेन उद्घात-प्रचलित-कोविदार-केतुः ( सन् ) उपैति।

कठिन:-पदार्थ--(प्रधनं) युद्धको (नुद्यमान) चलाए हुए, (व्यावल्गत्) भागते हुए, ( प्रजव-वाजिना ) वेगवान् घोड़े से, (उद्घात) ऊँची नीची भूमि में टकराने से, (कोविदार केतुः) कोविदार वृक्ष की ध्वजा वाले।

सरलार्थः—यह चन्द्रकेतु ( लक्ष्मण का पुत्र) हमारे युद्ध को सुन कर अति शीघ्र सुमंत्र द्वारा चलाये हुए, तथा वेगवान् भागते हुए घोड़ों वाले, ऊंची-नीची भूमि में हिलते जुलते तथा कोविदार के झण्डे वाले रथ ( पर चढ़कर ) यहां आ रहा है।

२. अन्वयः—कलित-किञ्चित्-कोप-रज्यन्-मुखश्रीः समरशिरसि चञ्चत्-पञ्चचूड़ः अयं कः अपि वीरपोतः अनवरत्-निगुञ्जत्-कोटिना कार्मुकेण चमूनां उपरि शरतुषारं किरति।

कठिन पदार्थः—( चञ्चत्-पञ्चचूड़ः ) हिलती हुई पांच शिखाओं वाला। ऐसा प्रतीत होता है रघुवंशियों में पांच शिखा रखने का कोई रिवाज था।

सरलार्थः—उत्पन्न हुए २ कुछ क्रोध से लाल मुख वाला, युद्ध में सब से आगे ठहरा हुआ, अपनी चञ्चल पांच चोटियों वाला, अज्ञात नाम वाला कोई वीरपुत्र टङ्कार करते हुए धनुष से हमारी सेना के ऊपर शररूप तुषार की वर्षा कर रहा है। भाव

यह है कि जिस प्रकार बर्फ प्रत्येक वस्तु को ढक लेती है, उसी प्रकार यह अपने बाणों से हमारी सेना को ढके जा रहा है।

अन्वयः—रघुवंशस्य नवः अप्रसिद्धः प्ररोह इव एकः मुनिजनः सर्वतः सैन्यकाये दालत-करि-कपोल-ग्रन्थि-टङ्कार-घोरं (इव) ज्वलित-शर-सहस्रः (सन्) मे कौतुकं करोति।

सरलार्थः—रघुवंश की सन्तति का मानो एक नया और अप्रसिद्ध अंकुर मुनि-बालक चारों ओर सेना के समूह में हाथियों के कपोलों पर बाण के मारने से घोर टंकार करते हुए तथा अग्नि को उगलने वाले हज़ारों बाणों को गिराता हुआ मुझे हैरान करता है।

४. अन्वयः—अतिशयित-सुरासुर-प्रभावं तवैव तुल्यरूपं शिशुम् अवलोक्य कुशिकसुत-मखद्विषां प्रमाथे धृतधनुषं रघुनन्दनं स्मरामि

सरलार्थः—देवता और राक्षसों के पराक्रम से अधिक पराक्रम वाले तथा तेरे समान रूपवाले बालक को देखकर, विश्वामित्र के यज्ञ के द्वेषी राक्षसों के युद्ध में धनुष धारण किये हुए राम को स्मरण करता हूँ। भाव यह है कि सुमंत्र, लव को देखकर राम की तत्-समान आयु की आकृति का स्मरण करता है, जब कि वह विश्वामित्र के यज्ञ की रक्षा के लिये गये थे।

५. अन्वयः—समर-भार-भूरि-स्फुरत्-कराल-करकन्दली-कलित-शस्त्र-जालैः क्वणत्-कनक-किङ्कणी-झनझनायित-स्यन्दनैः अमन्द-मद-द्विरद-वारिदैः बलैः एकाकी हि अयं शिशु आवृतः।

सरलार्थः—युद्ध के अग्रभाग में हाथ में पकड़े हुए शस्त्रों तथा बजती हुई सोने की घंटियों वाले रथों से अत्यन्त बलवान् मदशाली हाथियों से यह अकेला बालक घिरा हुआ है (तो भी हमारे सैनिक इसका कुछ नहीं बिगाड़ सकते)

भाव यह है कि जिस प्रकार घटा के घिर आने से बादल खूब वर्षा करते हैं वैसे ही हाथियों के घिर जाने पर इस बालक पर हमारे सैनिक खूब बाण वर्षा करते हैं। तथापि उस बालक को कुछ हानि नहीं पहुंचा सकते। धन्य है यह बालक !

६. **अन्वय:**—अमन्द-दुन्दुभि-रवैः आध्मातम् आगुञ्जद्-गिरि कुञ्ज-कुञ्जर-घटा-विस्तीर्ण-कर्णज्वरम् ज्यानिर्घोषं उज्जम्भयन्। वीरः वेल्लद्-भैरव-रुण्ड-मुण्ड-निकरैः भुवः तृप्यत्-काल-कराल-वक्त्र-विघस-व्याकीर्यमाणाः इव विधत्ते ।

**कठिन-पदार्थः**—(आध्मातम्) बढ़ाया हुआ, (आगुञ्जत्-गिरि कुञ्ज-कुञ्जर-घटा-विस्तीर्ण-कर्णज्वरम्) चिंघाड़ते हुए सेना के पहाड़ी हाथियों के समूह में कानों को रोगी करते हुए—अर्थात् फाड़ते हुए (वेल्लद्-भैरव-रुण्ड-मुण्ड-निकरैः) लोटते हुए भयानक रुण्डमुण्ड के, (भुवः तृप्यत्-काल-कराल-वक्त्र-विघसैः व्याकीर्यमाणम् एव) पृथ्वी को तृप्त करता हुआ भयंकर काल झूठ को बिखुरा रहा है।

**सरलार्थः**—जिसके धनुष की टंकार दुन्दुभी के समान बज बज कर दिशाओं को कंपा रहा है, हाथियों के समूह को गरज गरज कर उनके कानों को फाड़ रहा है, तथा इधर उधर भागते हुए भयानक रुण्डमुण्डों को पृथ्वी पर बिछा कर उनके खून उसे तृप्त करके मानों भयंकर काल खूब खा खा कर झूठको चारों ओर बखेरे देता है।

७. **अन्वयः**—भोः! भोः ! महाबाहो लव ! एभिः सैनिकैः किम् एष अहम्। माम् एव एहि। तेजः तेजसि प्रशाम्यतु।

**सरलार्थः**—हे महाबाहो लव ! तुम्हें इन सैनिकों के साथ क्या ? मैं जो हूँ। तुम मेरे साथ युद्ध करो। तेज का शमन तेज में हो अर्थात् एक वीर दूसरे वीर को जीते।

अन्वयः—दृप्त-सिंह-शावकः स्तनयित्नु-रवात् इभावलीनां अव-मर्दादिव एष बालवीरः त्वयोपहृतः (सन्) पृतनानिर्मथनात् व्यवर्तते।

कठिन-पदार्थः—( दृप्त ) अभिमानी, (स्तनयित्नु) मेघ के गर्जने के शब्दसे, (इभावलीनां) हाथियों के समूह का, (अवमर्दात्) मारने से (पृतनां निर्मथनात्), सेना के मारने से।

सरलार्थः—तुम्हारे शब्द को सुनतेही बादल की गरज को सुन कर सिंह के बच्चे के समान हाथियों के मारने को छोड़ कर, सेना के संहार का त्याग कर इधर आ रहा है।

अन्वयः—प्रलय-पवनास्फालितः पयोराशेः ओघ एव समन्तात् उत्स-र्पन् अयं घन-तुमुल-सेना-कलकलः मे शैलाघात-क्षुभित-वडवा-वक्त्र-हुत-भुक् प्रचण्ड-क्रोधार्चि-निचय-कवलत्वं व्रजतु।

सरलार्थः—प्रलयकाल की वायु के झोंके से उठे हुए समुद्र के जल के शब्द के समान उठते हुए सेना के महान् शब्द को (समुद्र (के अन्दर के) पर्वतोंके आघत-प्रतिघात के कारण बढती हुई वडवा अग्नि के समान मेरे क्रोध की अग्नि शीघ्र ही साफ़ कर देगी।

भाव यह है कि जैसे लहरों के टकराने से भयानक वडवा अग्नि समुद्र के जल को सुखा देती है, ऐसे ही चन्द्रकेतु के बढ़ते हुए शोर को मेरी क्रोधाग्नि नष्ट कर देगी अर्थात् मैं शीघ्र ही सेना का संहार कर दूंगा।

१०. अन्वयः—अत्याद्भुतात् गुणातिशयात् मे प्रियः असि, तस्मात् त्वम् मे सखा असि। यत् मम तव एव। तत्र निजे परिजने किं कदनं करोषि? ननु एव चन्द्रकेतुः तव दर्पनिकषः स्थितः।

सरलार्थः—चंद्रकेतु की लव को कहता है—

अद्भुत गुणों के कारण तू मेरा प्रिय है, इसलिये तू मेरा मित्र है। सो जो कुछ मेरा है सो तेरा है, इसीलिये (मेरे सैनिक तेरे ही सैनिक हैं)

भाव यह है तू अपने ही सेवकों को क्यों मारता है, मैं चन्द्रकेतु तेरे अभिमान की कसौटी तेरे सन्मुख उपस्थित हूँ।

भाव यह है कि तू सेना के लोगों को छोड़ कर अपने बल की परीक्षा मेरे साथ कर ले।

११ अन्वयः—कौतुकवता दर्पेण मयि बद्ध-लक्ष्यः पश्चात् बलैः अनुसृतः उदीर्ण-धन्वा द्वेधा-समुद्धत-मरुत्तरलस्य माघवतः चपाधरस्य मेघस्य लक्ष्मीं धत्ते।

सरलार्थः— कौतुकयुक्त अभिमान से अर्थात् वीरों के भाग जाने पर मेरे साथ युद्ध का आह्वान इसके कौतुक का कारण है मुझ पर निशाना बांधते हुए,मेरी सेना जिसका पीछा कर रही है–पैसा यह योद्धा, धनुष उठाकर वायु के द्वारा कभी इधर कभी उधर फेंके गये इन्द्र-धनुष वाले बादल के समान शोभा को धारण कर रहा है।

१२. अन्वयः—संख्यातीतैः द्विरदन्तुरग-स्यन्दनस्थैः कवच-निचितैः काल-ज्येष्ठैः भवद्भिः एकस्मित् पदातौ मेध्य-चर्मोत्तरीये अभिनव-वयः-काम्य-काये अत्रयः अयं युधि-परिकरः बद्धः तेन वः धिक्! अस्मान् धिक्!

सरलार्थः—आप सब को धिक्कार है कि जो अगणित हैं, हाथी घोड़े और रथों पर बैठे हुए हैं आयु में उससे बड़े हैं और वह अकेला है, पैदल है, शुद्ध मृगछाला धारण किये है, सुकुमार आयुवाला है, कोमल शरीर है–उसपर यहाँ जो आप लोगों ने युद्ध की तैयारी की है, अतः आप सब योद्धाओं को धिक्कार है और हमें भी धिक्कार है!

१३. अन्वयः—तामसः वैतद्युश्च व्यतिकरः इव भीमः (व्यतिकरः) प्रणिहितम् अपि ग्रस्त मुक्तं चक्षुः हिनस्ति। अथ एतत् सैन्यं लिखितम् इव अस्पन्दम् आस्ते! नियतम् अमितवीर्यं जृम्भकास्त्रं जृम्भते।



कठिनपदार्थः—(व्यतिकरः) मेल, एकदम दोनों का इकट्ठा होना

(प्रणिहितमपि) डाली हुई नज़र भी, प्रणिहित = डाली हुई, (आस्पन्दं) चेष्टा रहित, निश्चल।

सरलार्थः—मानों यह अन्धकार बिजली का मेल है। जिसे जब आंखें देखने लगती हैं तभी चौंधया जाती हैं इससे सारी सेना मानों चित्र लिखी सी हो रही हैं और ऐसा मालूम होता है कि जृम्भास्त्र अपना प्रभाव दिखा रहे हैं।

१४. अन्वयः—कल्पाक्षेप-कठोरा भैरव-मरुद्-व्यस्तैः, मीलन्-मेघ-तड़ित-कडार-कुहरैः, विन्ध्याद्रिकुटैः इव पातालोदर-कुञ्ज-पुञ्जित-तमः-श्यामैः उत्तप्त-स्फुरदारकूट-कपिल-ज्योतिर-ज्वलद्-दीप्तिभिः जृम्भकैः नभः अवस्तीर्यते।

कठिनपदार्थः—(कल्पस्य आक्षेपे ये कठोराः भैरवाः मरुतः, तैः व्यस्तैः) कल्पान्त में जो अति भयंकर चलती हुई वायु उनसे फेंके हुए, (कडार-कुहरैः) पीले गुफाओं वाले, (अवस्तीर्यते) व्याप्त किया जा रहा है।

सरलार्थः—प्रलय काल की प्रबल वायुओं से चलाये हुए, विन्ध्याचल पर्वत की गुफ़ाओं में, पाताल में इकट्ठे हुए अन्धकार के समान सांवले रंगवाले, और तपते हुए पीतल के समान पीले प्रकाश वाले जृम्भकास्त्र आकाश को घेरे हुए हैं।

१५. अन्वयः—एते कृशाश्वतनयाः हि कृशाश्वात् कौशिकं गताः। अथ तत् सम्प्रदायेन रामभद्रे व्यवस्थिताः।

सरलार्थः—ये कृशाश्व के पुत्र, कृशाश्व से महर्षि विश्वामित्र को और विश्वामित्र से भगवान् राम को प्राप्त हुए। भाव यह है कि जृम्भकास्त्रों की प्राप्त इस लव को कैसे हुई ?

१६. अन्वयः—एवस्मिन् दृष्टे किमु, यदृच्छा संवादः किमु, गुणानां अतिशयः किमु, जन्मान्तर-निबिड़-बन्धः पुराणः परिक्रयः वा

विधिवशात् अविदितः कोऽपि निजः सम्बन्धः वा मम हृदयम् अव-धानं रचयति ।

सरलार्थः—इसके देखते ही इसके अचानक समागम से, अथवा इसके गुणों की अधिकता से, अथवा किसी जन्मान्तर के पुराने परिचय से, अथवा न जाने बिना किसी कारण के इसमें ममत्व की धारणा मेरे हृदय में होती जाती है ।

१७. अन्वयः—यः पक्षपातः अहेतुः तस्य प्रतिक्रिया नास्ति । स हि स्नेहात्मकः अन्तर्मर्माणि सीव्यति ।

सरलार्थः—जो स्वाभिवक प्रेम का स्थान होता है, उसपर कोई वस नहीं चलता, क्योंकि स्नेह का तागा अन्दर के हृदयों को सी देता है ।

१८. अन्वयः—मसृणित-पट्टकान्ते एवस्मिन् शरीरे कथमिव सायकाः मोक्तव्याः, यत्प्राप्तौ परिम्भणाभिलाषात् मम अङ्गे उन्मी-लित-पुलक-कदम्बं आस्ते ।

सरलार्थः—जो चिकने रेशम के समान कोमल है, ऐसे इस शरीर में तीखे कराल बाण कैसे छोड़े जांय, जिसको देखतेही मिलने को जी चाहता है और शरीर में कदम्ब वृक्ष के समान रोमांच हो आता है ?

यह श्लोक चन्द्रकेतु लव को तथा लव चन्द्रकेतु को उद्देश्य करके कहता है ।

१९. अन्वयः—किन्तु आक्रान्त-कठोर-तेजसि शस्त्रं विना का नाम गतिः । यस्य ईदृशः विषयः न जायेत तेन शस्त्रेण अपि किम् ? आयुधे उते अद्यापि युद्धविमुखं माम अयमेव किं वक्ष्यति । दारुण-रसः वीराणां समयः स्नेहक्रमं बाधते हि ।



सरलार्थः—यद्यपि ऐसे कुमार पर शास्त्र चलाना अयोग्य है

तथापि अत्यन्त पराक्रमी के आक्रमण करने पर विना शस्त्र के और क्या गति है अर्थात् बाध्य होकर इस पर शस्त्र चलाना पड़ता है। इस जैसे पराक्रमी को छोड़कर यदि साधारण मनुष्यों पर शस्त्र चलाया जाय तो उस शस्त्र का क्या लाभ? अर्थात् तेजस्वी पुरुष तेजस्वियों पर शस्त्र प्रहार करते हैं। इसके धनुष उठाने पर यदि मैं युद्ध से विमुख हो जाऊँ तो यह क्या कहेगा? अर्थात यह मुझे कायर समझेगा। क्योंकि वीररस का स्वाद वीर पुरुषों का आचार है, अतः प्रेम छोड़कर युद्ध करना ही होगा।

२०. अन्वयः—यत् मनोरथस्य वीजं तत् दैवेन आदितः हतम्। लतायां पूर्वलूनायां प्रसूनस्य समागमः कुतः।

Explain with reference to the context:

लतायां पूर्वलूनायां कुतः प्रसूनस्य समागमः

अवतरणिका—लव को देखकर सुमन्त के मनमें एक अद्भुत विचार उत्पन्न होजाते हैं और वह सोचता है कि संभव है यह लड़का सीता का पुत्र हो। परन्तु उसे विश्वास नहीं होता, क्योंकि मनोरथों का बीज जो सीता थी उसे दैव ने आरम्भ में ही मार दिया। भला बेल के कट जाने पर फूल कहां? भाव यह है श्रीराम के पुत्र तो तभी हो सकते जब सीता विद्यमान रहती। भाग्य ने सीता को छीन लिया तो राम के पुत्र कहाँ से आये? सुमंत्र के विचार में सीता मर चुकी थी।

२१. अन्वयः—मादृशः कथं न्याय्यम् अनुष्ठानं प्रतिषेधतु कथं वा साहसैकरसां क्रियां अभ्यनुजानातु।

चंद्रकेतु सुमंत से रथ से उतरने की आज्ञा मांगता है सुमंत मन में सोचता है कि क्या कहूँ।



सरलार्थः—भला मैं करने योग्य कार्य को अर्थात् क्षत्रियों के

विधिवशात् अविदितः कोऽपि निजः सम्बन्धः वा मम हृदयम् अवधानं रचयति।

सरलार्थः—इसके देखते ही इसके अचानक समागम से, अथवा इसके गुणों की अधिकता से, अथवा किसी जन्मान्तर के पुराने परिचय से, अथवा न जाने बिना किसी कारण के इसमें ममत्व की धारणा मेरे हृदय में होती जाती है।

१७. अन्वयः—यः पक्षपातः अहेतुः तस्य प्रतिक्रिया नास्ति। स हि स्नेहात्मकः अन्तर्ममाणि सीव्यति।

सरलार्थः—जो स्वाभिवक प्रेम का स्थान होता है, उसपर कोई बस नहीं चलता, क्योंकि स्नेह का तागा अन्दर के हृदयों को सी देता है।

१८. अन्वयः—मसृणित-पट्टकान्ते एवस्मिन् शरीरे कथमिव सायकाः मोक्तव्याः, यत्प्राप्तौ परिम्भणाभिलाषात् मम अङ्गे उन्मीलित-पुलक-कदम्बं आस्ते।

सरलार्थः—जो चिकने रेशम के समान कोमल है, ऐसे इस शरीर में तीखे कराल बाण कैसे छोड़े जांय, जिसको देखतेही मिलने को जी चाहता है और शरीर में कदम्ब वृक्ष के समान रोमांच हो आता है?

यह श्लोक चन्द्रकेतु लव को तथा लव चन्द्रकेतु को उद्देश्य करके कहता है।

१९. अन्वयः—किन्तु आक्रान्त-कठोर-तेजसि शस्त्रं विना का नाम गतिः। यस्य ईदृशः विषयः न जायेत तेन शस्त्रेण अपि किम्? आयुधे उते अद्यापि युद्धविमुखं माम अयमेव किं वक्ष्यति। दारुणरसः वीराणां समयः स्नेहक्रमं बाधते हि।



सरलार्थः—यद्यपि ऐसे कुमार पर शास्त्र चलाना अयोग्य है

Dr. HARISH KHANNA

SHYAMLAL COLLEGE (EVEN.)

FOR

DUTA Executive

27th Nov. '87

Mrs. VINAY BHARDWAJ
BHARATI MAHILA COLLEGE

FOR

Academic Council

5th Dec. '87



SAMAJWADI SHIKSHAK MANCH

तथापि अत्यन्त पराक्रमी के आक्रमण करने पर विना शस्त्र के और क्या गति है अर्थात् बाध्य होकर इस पर शस्त्र चलाना पड़ता है। इस जैसे पराक्रमी को छोड़कर यदि साधारण मनुष्यों पर शस्त्र चलाया जाय तो उस शस्त्र का क्या लाभ? अर्थात् तेजस्वी पुरुष तेजस्वियों पर शस्त्र प्रहार करते हैं। इसके धनुष उठाने पर यदि मैं युद्ध से विमुख हो जाऊँ तो यह क्या कहेगा? अर्थात् यह मुझे कायर समझेगा। क्योंकि वीररस का स्वाद वीर पुरुषों का आचार है, अतः प्रेम छोड़कर युद्ध करना ही होगा।

२०. अन्वयः—यत् मनोरथस्य बीजं तत् दैवेन आदितः हतम्। लतायां पूर्वलूनायां प्रसूनस्य समागमः कुतः।

Explain with reference to the context:

**लतायां पूर्वलूनायां कुतः प्रसूनस्य समागमः**

**अवतरणिका**—लव को देखकर सुमन्त के मनमें एक अद्भुत विचार उत्पन्न होजाते हैं और वह सोचता है कि संभव है यह लड़का सीता का पुत्र हो। परन्तु उसे विश्वास नहीं होता, क्योंकि मनोरथों का बीज जो सीता थी उसे दैव ने आरम्भ में ही मार दिया। भला बेल के कट जाने पर फूल कहां? भाव यह है श्रीराम के पुत्र तो तभी हो सकते जब सीता विद्यमान रहती। भाग्य ने सीता को छीन लिया तो राम के पुत्र कहाँ से आये? सुमंत्र के विचार में सीता मर चुकी थी।

२१. अन्वयः—मादृशः कथं न्याय्यम् अनुष्ठानं प्रतिषेधतु कथं वा साहसैकरसां क्रियां अभ्यनुजानातु।

चंद्रकेतु सुमंत से रथ से उतरने की आज्ञा मांगता है सुमंत मन में सोचता है कि क्या कहूँ।



**सरलार्थः**—भला मैं करने योग्य कार्य को अर्थात् क्षत्रियों के

आचार को कि पदाति का युद्ध पदाति के साथ हो, इसको कैसे रोक दूँ? और बिना ही रथ के शत्रु के साथ लड़ने की अनुमति भी चंद्रकेतु को कैसे दूँ?

२२. अन्वयः--एष सांग्रामिकः न्यायः, एष सनातनः धर्मः। इयं हि रघुसिंहानां वीर-चरित्र-पद्धतिः।

सरलार्थः—यह, पदाति के साथ पदाति का युद्ध-संग्राम का न्याय है यहीं पुराना धर्म तथा यही वीर रघुपतियों के चरित्र की पद्धति है।

२३. अन्वयः-- इतिहासं पुराणं धर्मप्रवचनानि रघूणां कुल-स्थितिं च भवन्तः एव जानन्ति।

सरलार्थः--इतिहास पुराण तथा धर्म के विधि निबंध वाक्यों को तथा रघुबंश की कुलस्थिति को आप जानते हैं, अतएव आप का कहना ठीक है।

२४. अन्वयः--वत्स! इन्द्रजितः विजेतुः पितुरपि ते जातस्य अमूनि कति नाम दिनानि तस्य अपत्यम अपि वीरवृत्तं अनुगच्छति। दिष्ट्या, दशरथस्य कुलं प्रतिष्ठतां गतम्!

सुमन्त्र आंखों में आंसू भर कर और चंद्रकेतु को गले से लगा कहते हैं?

सरलार्थः—हे बेटा इन्द्रजित् (मेघनाद) को जीतने वाले तेरे पिता को उत्पन्न हुए अभी कितने दिन हुए हैं? अर्थात् अभी थोड़ा ही काल तो हुआ है। सुमंत्र पुरातन सेवक था लक्ष्मणादि उसके सामने ही पले और उनका विवाह आदि हुआ, इसलिये उसका ऐसा कहना संगत ही हैं। अब तो उसकी सन्तान अर्थात् तुम भी वीरों के समान आचरण करने लगे। सौभाग्य से दशरथ का वंश प्रतिष्ठित होगया!



२५. अन्वयः—"रघुज्येष्ठे अप्रतिष्ठे तः कुलस्य का प्रतिष्ठा" इति

दुःखेन नः अपरे त्रयः पितरः तप्यन्ते ।

सरलार्थः—रघुकुल में ज्येष्ठ भगवान् राम के अपत्यशून्य होने से हमारे कुल की प्रतिष्ठा क्या हो सकती है, इस दुःख के मारे हमारे तीनों पिता लक्ष्मण भरत और शत्रुघ्न दुःखी रहते हैं।

२६. अन्वयः-यथा इन्दौ समुपोढ़े कुमुदनी आनन्दं व्रजति तथा अस्मिन् (समुपोढ़े) मम दृष्टिः । अयं पुनः विकच-विकरालोल्वणरसः बाहुः झनत्कार-क्रूर-कणित-गुण-गुञ्जद्-गुरुः-धृतप्रेमा (सन्) कलह-कामः ।

सरलार्थः—जैसे चांद के समीप होने पर कुमुदनी आनन्दित होती है, वैसे ही इसके समीप होने पर मेरी दृष्टि आनन्दित होती हैं। ( दूसरी ओर ) वीररसयुक्त मेरी यह भुजा जो कि झनकार के समान प्रत्यंचा के शब्द से प्रेम करने वाली है युद्ध के लिये उतावली हो रही है।

२७. अन्वयः—शाश्वतः दैवः वराहः ते श्रेयसे ककुस्थस्य इव पुण्यं अर्जित अजितं महः परिकल्पताम् ।

सरलार्थः—पुरातन आदि देव वराहावतार (विष्णु)तेरे कल्याण के लिये ककुस्थ के समान किसी दूसरे द्वारा अजेय तेज को देवे !

२८. अन्वयः—देवः सविता यः ते गोत्रस्य पिता, त्वां समरे धिनोतु ! मैत्रावरुणः यः ते गुरूणां आदि गुरुः त्वां अभिनन्दतु ! ऐन्द्रं वैष्णवम् आग्निमा तम् अथ अपि सौपर्णं तेजः ते अस्तु ! राम-लक्ष्मणधनुःज्याघोषमंत्रः जयं देयात् एव !

सरलार्थः—सुमंत्र चंद्रकेतु को फिर आशीर्वाद देता हैः—भगवान सूर्य जो तेरे गोत्र का पिता है तुझे युद्ध में प्रसन्न करे ! मैत्रावरुणि (अर्थात् वशिष्ठ) जो कि तेरे पूर्व पुरुषों के गुरु हैं तुझ पर प्रसन्न हों ! इन्द्र का, विष्णु का, अग्नि का तथा वायुका और गरुड़

का तेज तुझे प्राप्त हो ! राम लक्ष्मण के धनुष की प्रत्यंचा के शब्द का मंत्र तुझे जय दान करावे !

२९. अन्वयः—वयं अपि न खलु एवं प्रायाः क्रतुप्रतिघातिनः। कः वा इह तं राजानं गुणैः न च बहु मन्यते। तरपि तुरङ्गमरक्षिणां सः व्यवहारः अखिल क्षत्राक्षेपप्रचण्डतया मे खलु विकृतिं अकरात्।

सरलार्थः—लव उत्तर देते हैं। हम भी इस प्रकार प्रायः यज्ञ के विरोधी नहीं हैं। यहां पर भला ऐसा कौन है जो उस राजा को (राम को) गुणों के कारण बड़ा नहीं मानता ? तो भी घोड़े के रक्षकों का व्यवहार सब क्षत्रियों पर आक्षेप के कारण मेरे मन में विकार का कारण बना।

३०. अन्वयः—ऋषयः उन्मत्तदृप्तयोः वाचं राक्षसीम आहुः सा सर्ववैराणां योनिः अस्ति।

सरलार्थः—ऋषि लोगों ने नशे और अभिमान वाले पुरुषों की भाषा को राक्षसी भाषा कहा है, क्योंकि यही सब वैरों का कारण होती है।

Explain with reforence to the concext :—

३१. अन्वयः—या कामान् दुग्धे अलक्ष्मीं विप्रकर्षति, कीर्तिं प्रसूते, दुष्कृतं हिनस्ति, तां एतां मङ्गलानां मातरं सूनृतां वाचं धीराः धेनुं आहुः।

Explain with reforence to the concext :—

अवतरिका—लव चन्द्रकेतु से पूछता है कि राम तो बड़े ज्ञानी पुरुष हैं परन्तु क्या बात है जो उनके प्रति लोग राक्षसी वाणी का उच्चारण करते हैं—इस पर वह सूनृता वाणी की महिमा का वर्णन करता है।

यह ( वाणी ) सब कामनाओं को देती है, दरिद्रता को नाश

करती है, कीर्ति को देती तथा पाप को नाश करती हैं जो सब मंगलों की माता है। ऐसी सच्ची और प्यारी वाणी को विद्वान् लोग गौ के समान कहते हैं।

३२. अन्वयः—सैनिकानां प्रमाथेन त्वया आयोजितं सत्यम् जामदग्न्यस्य दमने एवं निवक्तुं अर्हसि।

सरलार्थ :—हमारे सैनिको! मारने से तुने अपने आपको सत्य ही वीर सिद्ध कर दिया, तो परशुराम को जीतने वाले राम के विषय में इस प्रकार के वचन मत कह।

३३. अन्वयः—द्विजानां वीर्यं वाचि, यत् तु बाह्वोः वीर्यं तत् क्षत्रियाणां एतत् सिद्धं हि। जामदग्न्यः शस्त्रग्राही ब्राह्मणः। तस्मिन् दन्ते तस्य राज्ञः का स्तुतिः?

सरलार्थ :—लव सुमंत्र को कहता है—"ब्राह्मणों की शूरता उनके वचनों में होती है, भुजाओं की शूरता तो क्षत्रियों में होती है (यह बात तो सर्वत्र प्रसिद्ध है भला यह तप के कारण अत्यन्त कृश ब्राह्मण) भला शस्त्र को क्या पकड़ेगा? और ऐसे ब्राह्मण को जीत लेने में राजा की क्या बड़ाई है।

३४. अन्वयः—एषः सम्प्रति नवः कोऽपि पुरुषावतारः यस्य भगवान् भृगुनन्दनः अपि न वीरः, यश्च पर्याप्त-सप्त-भुवन-भय-दक्षिणानि पुण्यानि चरितानि न वेद?

सरलार्थ :—यह अब कोई नया ही (विष्णु का) अवतार है, जिसके सम्मुख परशुराम (जिसने २० बार क्षत्रियों का नाश किया) भी वीर नहीं और जो सातों भुवनों को अभयदान देने के कारण पवित्र पिता (राम) के चरित्रों को नहीं जानता।

३५. अन्वयः—अथवा शान्तं किं वर्ण्यते। वृद्धाः ते विचारणीय चरिताः न (इति) तिष्ठन्तु। सुन्दरस्त्रीदमने अपि अखण्ड-

यशसः ते लोके महान्तः हि। यानि खरायोधने अपराङ् मुखानि त्रीणिपदानि आसन् अपि यत् इन्द्र-सूनुनिधने कौशलं वा तथापि जनः अभिज्ञः।

लव के कहने का भाव है कि राम बड़े हैं, वृद्ध हैं केवल इसी कारण उनके चरित्र पर टीका टिप्पणी न करनी संगत नहीं, अर्थात् उनके चरित्र में भी यदि कोई बात टीका टिप्पणि के योग्य हो तो उसे कहना कोई पाप नहीं। इसी भाव को श्लोक में कहते हैं।

सरलार्थः—वे बूढ़े हैं इस लिये उनके चरित्र पर आलोचना नहीं की जा सकती यह बात रहने दो। (क्योंकि) सुन्दराक्षस की स्त्री अर्थात् 'ताड़का' को मारने पर भी वे महान् के माहन् ही रहे, (बड़े आश्चर्य की बात है, वीर लोग भी भला कहीं स्त्रियों पर हाथ उठाते हैं, राम ने स्त्री को मारा तब भी वे बड़े ही रहे) खर के मारने में जो राम दो तीन कदम पीछे हटे, यह भी उनकी बड़ाई की जताती है। इसी प्रकार इन्द्र के पुत्र (बलि) को मारने की जो राम ने कुशलता की वह सब उनकी बड़ाई की निदर्शक हैं। रामयणी कथा के अनुसार खर के युद्ध में राम दो तीन कदम पीछे हटे, और मनु महाराज वीरों को युद्ध में पीछे हटना पाप कहते हैं। यह अवीरोचित काम करके भी राम बड़े ही रहे क्या ही आश्चर्य की बात है, इसी प्रकार बाली को छिप कर मारना राम को ही उचित प्रतीत होता है। इस प्रकार लव चन्द्रकेतु को ताना दे रहा है।

३६. अन्वयः—आकूतजः वेपथुः चूड़ामण्डल-बन्धनं तरलयति, स्वयं कोकनदच्छदस्य किञ्चित् सदृशे नेत्रे रज्यतः। अकाण्ड-ताण्ड-वितयोः भ्रुवोः भंगेन वक्त्रं उत्कट-लाञ्च्छनस्य चन्द्रस्य उद्भ्रान्त-भृङ्गस्य कमलस्य कान्ति धत्ते।

सरलार्थः—विशेष अभिप्राय के कारण उत्पन्न कम्पन के

कारण दोनों वीरों की चोटियां हिल रही हैं। स्वयं में लाल कमल की तरह रक्त नेत्र ( क्रोध के कारण ) अधिक लाल हो गये हैं। अनवसर ही में भृकुटियों के नाचने के कारण, स्पष्ट दिखाई देते हुए चन्द्र के समान अथवा कमल पर बैठे हुए भ्रमरों के समान इन दोनों के मुख शोभायमान हो रहे हैं।

---

# षष्ठो अङ्कः

१. अन्वयः—झनज्-झनित-कङ्कण-कणित-किङ्कणीकं गुणाटनी-कृत-कराल-कोलाहलम (अतएव) गुरुध्व नत् धनुः वितत्य शरान् किरतः अविरत-स्फुरच्चूड़योः भुवनभीमं विचित्रम् आयोधनं अभिवर्द्धते ।

कठिनार्थः—(आटिन्यौ) धनुष का अग्रभाग, (कराल) भयंकर, (भीमम्) भयंकर (किङ्कणीकं) छोटी घण्टी—

विद्याधर विद्याधरी को युद्ध करते हुए दोनों बालकों के चरित्र को दिखाता है ।

सरलार्थः—हाथ के कंकण के समान झन झन करती हुए छोटी २ घंटियों वाली धनुष की टंकार से (इसीलिए) अत्यन्त ऊचे शब्द करते हुए धनुष से बाणों को छोड़ते हुए । इधर उधर हिलती हुई चोटियों वाले इन दोनों बालकों का जगत् को दहला देने वाला युद्ध बढ़ रहा है ।

२. अन्वयः—द्वयोः अपि मङ्गलाय दिव्यस्य दुन्दुभेः स्तनयित्नो इव आमन्द्रं दुन्दुभायितं विजृम्भितञ्च ।

कठिनपदार्थः—(स्तनयित्नोः) मेघ के, (आमन्द्रम) अतिगंभीर, (विजृम्भितम्) उत्पन्न हो रहा हैं ।

सरलार्थः—दोनों कुमारों के मंगल के लिए स्वर्ग के बाजे के समान बादल गंभीर शब्द कर रहे है ।

३. अन्वयः—(तत) किंनु खलु ललाटस्थ-नील-लोहित-चक्षुषः त्वाष्ट्र-यंत्र-भ्रमि-भ्रान्त-मार्तण्ड-ज्योति उज्ज्वलः पुटभेदः अद्य (जातः) ।

कठिनपदार्थः—(नील-लोहित-चक्षुषः = नील-लोहितस्य) महादेव की आंख का, (त्वाष्ट्र-यंत्रम्) विश्वकर्मा के यंत्र। विश्वकर्मा देवताओं का इञ्जीनियर।

चन्द्रकेतु के द्वारा प्रयुक्त आग्नेय अस्त्र के प्रयोग से आकाश पीला सा हो गया सो विद्याधर उसमें सन्देह करता है।

सरलार्थः—क्या सृष्टि के संहार के लिये क्रोधसे भरा हर का यह तीसरा नेत्र खुला है अथवा विश्वकर्मा की सान पर चढ़ा हुआ सूर्य चमक रहा है? भाव यह है कि यह पीला सा प्रकाश क्यों हो रहा है?

४. अन्वयः—अवदग्ध-कर्बुरित-केतु चामरैः विमान-मण्डलैः अपयातम् एव हि इमाः शिखाः ध्वजाङ्कश-पटाञ्चलेषु क्षण-कुकुंम-च्छुरणा-विभ्रमं दधति।

सरलार्थः—कुमार चन्द्रकेतु के अग्नेय आस्त्र के प्रभाव को कवि बताता है। आग्नेय अस्त्र के भयानक ताप से झुलसी हुई ध्वजाओं वाले देवतओं के रथ भय के कारण भागे जा रहे हैं। तथा उनकी झन्डियों पर मानों अग्नि की शिखा भिन्न भिन्न प्रकार के कुंकम को प्रसन्न हो कर डाल रही है।

५. अन्वयः—यः हि यस्य प्रियः जनः (सः) अकिञ्चत् अपि कुर्वाणः सौख्यैः तस्य दुःखानि अपोहति।

सरलार्थः—जो जिसका प्यारा होता है वह कुछ भी न करता हुआ सुखों द्वारा (प्रिय के) दुःखों को दूर कर देता है।

६ अन्वयः—विद्याकल्पेन मरुता भूयसां अपि मेघानां विवर्तनां ब्रह्मणि इव कापि विप्रलयः कृतः।

कठिनपदार्थः—(विद्याकल्पेन) ब्रह्म ज्ञान के समान, (विवर्तनां) अज्ञानजनित दोषों का, मेघों का।

सरलार्थः—ओहो ! देखो वह वायु चलने लगा जिससे मेघों की सारी घटा इस प्रकार नष्ट हो गई जिस प्रकार ब्रह्मज्ञान के हो जाने पर जगत् का सारा प्रपञ्च ब्रह्म में लीन हो जाता है।

७. अन्वयः—महापुरुष-संनिहितं शब्दं निशम्य तद्गौरवात् समुपसंहृत-सम्प्रहारः लवः शान्तः, चन्द्रकेतुः प्रणत एव च। सुत-संगमनेन राज्ञः कल्याणं अस्तु।

सरलार्थः—महापुरुष ( राम ) के द्वारा सहसा बोले हुए शब्द को सुनकर उसकी बड़ाई के कारण प्रहार को रोककर लव शान्त हो गया और चन्द्रकेतु ने उसे (महापुरुष राम को) प्रणाम किया। पुत्रों के मिलाप से राजा का कल्याण हो !

८. अन्वयः—दिनकरकुलचन्द्र-चन्द्रकेतो ! सरभसम् एहि दृढं परिष्वजस्व। तव तुहिन-शकल-शीतलैः अङ्गैः मम अपि चित्त दाहः शमम् उपयातु।

सरलार्थः—सूर्यवंश के लिए चन्द्र के समान हे चन्द्रकेतो ! तू शीघ्र आ और मुझसे दृढ़ आलिङ्गन कर। तेरे तुहिन के समान शीतल अङ्गों से मेरे चित्त की जलन शान्त हो !

९. अन्वयः—लोकान् त्रातुं अस्त्रवेदः कार्यवान् परिणत इव। ब्रह्मकोषस्य गुप्त्यै क्षात्रः धर्मः तनुं श्रित इव। सामर्थ्यानां समुदयः गुणानां सञ्चय इव वा। पुण्य-निर्माण-राशिः जगत् आविर्भूय स्थित इव।

सरलार्थः—लोकों की रक्षा के लिये ( मानो मूर्तस्वरूप ) अस्त्रवेद ही है, अथवा मानो ( यह कोई ) क्षात्रधर्म ही मनुष्यरूप में ब्रह्मा के कोष की रक्षा के लिए आया हुआ है। या शक्तियों का समुदाय और गुणों का समूह है। अथवा जगत् के पुण्य पदार्थों का समूह है।

१०. अन्वयः—अहो ! आश्वास-स्नेह-भक्तीनां महत् एकम् आलम्बनम् । अयं पुण्यानुभावदर्शनः महापुरुषः प्रकृष्टस्य धर्मस्य मूर्तिसञ्चारः प्रसाद इव ।

सरलार्थः—लव कहता है ओहो! अभयदान, स्नेह और भक्ति का यह पुण्य दर्शन वाला एकमात्र आधार है तथा उत्तम धर्म की मानो मूर्ति है तथा प्रेम का स्वरूप है ।

११. अन्वयः—विरोधः विश्रान्तः, निर्वृतिघनः रसः प्रसरति । तत् औद्धत्यं क्वापि व्रजति । विनयः मां प्रह्वयति । अस्मिन् दृष्टे किमिव झटति परवानस्मि । यदि व तीर्थानां इव महतां कोऽपि महार्घः अतिशयः हि ।

सरलार्थः—लव राम को देखकर अपनी अवस्था का वर्णन करता है । विरोध ( चन्द्रकेतु के साथ ) नष्ट हो गया । हृदय में शान्तरस का प्रभाव जग आया । वह उद्धतता नष्ट हो गई । नम्रता ने मुझे झुका दिया । इस महापुरुष के देखते ही मैं पराधीन होगया हूँ । ऐसा प्रतीत होता है कि तीर्थों के समान ही महापुरुषों का भी अकथनीय प्रभाव होता है ।

१२. अन्वयः—आन्तरः कोऽपि हेतुः पदार्थान् व्यतिषजति, प्रीतयः खलु बहिरुपाधीन् न हि संश्रयन्ते । पतङ्गस्य उदये पुण्डरीकं विकसति हि हिमरश्मौ उद्गते चन्द्रकान्तः द्रवति ।

कठिनपदार्थः—(व्यतिषजति) प्रेमसूत्र में बाँधता है । (पतङ्गस्य) सूर्य के ।

सरलार्थः—कोई अन्दर का ( गुप्त ) कारण ही पदार्थों को एक दूसरे के प्रेम-बन्धन में बाँधता है । प्रेम बाहर की बातों की अपेक्षा नहीं रखता । दृष्टान्त से ऊपर के भाव को स्पष्ट करता है सूर्य के उदय होने से कमल खिलता है, तथा चन्द्र के उदय होने से चन्द्रकान्त मणि पिघलने लगती है ।

१३. अन्वयः—ओजस्वी परिणत-कठोर-पुष्कर-गर्भच्छद-पीन-मसृण-सुकुमारः चन्द्र-चन्दन-निस्पन्द-जड़ः तव स्पर्शः नन्दयति।

कठिनपदार्थः—( परिणत ) खिला हुआ (गर्भच्छद) गर्भदल।

सरलार्थः—पूर्णरूप से खिले हुए कमल के गर्भदल के समान कोमल तथा पुष्ट और चन्द्र तथा चन्दन के रस के समान ठंडा तेरा स्पर्श मुझे आनन्द देता है। भाव यह है कि राम लव के आलिंगन से बहुत प्रसन्न होते हैं।

१४. अन्वयः—तेजस्वी प्रसृतं अपरेषां तेजः न प्रसहते। स तस्य प्रकृतिनियतत्वात् अकृतकः स्वभावः। देवो दिनकरः यदि मयूखैः अश्रान्तं तपति आग्नेयो ग्रावा निकृत इव किं तेजांसि वमति।

कठिनपदार्थः—( प्रसृतं ) प्रकट किए हुए।

सरलार्थः—राम चन्द्रकेतु को लव के युद्ध के कारण को जान कर उत्तर देते हैं, तेजस्वी पुरुष दूसरे के बढ़ते हुए प्रताप को नहीं सह सकते, यह उनका प्राकृतिक स्वभाव है। इसी को दृष्टान्त से स्पष्ट करते हैं क्या भगवान् सूर्य जब अपनी किरणों से खूब चमकता है तो सूर्यकान्त मणि अपने आपसे अग्नि की शिखा को नहीं निकालती।

१५. व्याख्या के लिए पहले अङ्क का १५वां श्लोक देखो।

१६. अन्वयः—आयुष्मतः लवस्य नरेन्द्रसैन्यैः आयुधं ( प्रवृत्तं इति शेषः) ननु सखे! किं आत्थ ? तथा इति। अद्य भुवनेषु अधिराज-शब्दः अस्तं एतु। अद्य क्षत्रस्य शस्त्रशिखिनः शमं यान्तु।

कठिनपदार्थः—( आयुष्मतः ) लव छोटा था अतः कुश उसे प्रेमभाव से आयुष्मन् कहता है ( आत्थ ) तू कहता है। ( शिखिनः ) लाटें।

लव का बड़ा भाई कुश ... में पूछता है भाण्डायन ! भांडायन

आयुष्मान् क्या लव का राजा की सेना से युद्ध प्रारम्भ हुआ है ? ( ऐसा मैं सुनता हूँ क्या यह सत्य है ) हे मित्र ( भांडायन तूने क्या कहा ) तू क्या कहता है ? यह ठीक है ?

सरलार्थः—( कुश कहता है कि भाण्डायन सत्य ही चिरञ्जीव लव का यदि युद्ध प्रारम्भ है तो) आज पृथ्वी पर से 'अधिराज' शब्द अस्त हो गया। ( भाव यह है कि अधिराज शब्द कहलाने वाला कोई भी सम्राट न बच सकेगा। और आज क्षत्रियों के शस्त्रों की अग्नि भी शान्त हो जावे !

१७ अन्वयः—अथ इन्द्रमणि-मेचक-छविः कः अयं ध्वनिनैव दत्तपुलकं मां नवनील-नीरधर-गर्जित-क्षण-बद्ध-कदम्ब-डम्बरं करोति।

कठिनपदार्थः—( मेचकच्छविः ) नीली द्युति वाला। ( दत्त-पुलकं ) रोमाञ्चित। ( डम्बरः ) शोभा। ( कुड्मल ) डोडी, पुष्प की कलिका।

सरलार्थः यह इन्द्रमणि की नील कान्ति वाला कौन है ? जो अपने केवल शब्दमात्र से, मुझको नये जल से भरे, बादल के गर्जन से प्रसन्नता के कारण खिली हुई कलिकाओं वाले कदम्ब वृक्ष के समान रोमाञ्चित कर रहा है।

१८. अन्वयः—भगवतः वैवस्वतात् दृप्तानां दहनाय दीपितनिज-क्षत्र-प्रतापाग्निभिः, दत्तेन्द्राभय-दक्षिणैः आदित्यैः नृपतिभिः यदि विग्रहः ततः मम एतत् दीप्रास्त्र-स्फुरदुग्रदीधीति-शिखा-नीराजितज्यं धनुः धन्यम्।

सरलार्थः—भगवान् वैवस्वत् मनु से लेकर अभिमानियों के नाश करने में जिन्होंने अपने क्षात्र तेज को लगाया है, जिन्हों ने ( सुरेन्द्र ) इन्द्र को अभयदान दिया है ऐसे सूर्यवंशियों के साथ यदि युद्ध आन पड़ा है तो चमकदार शस्त्रों की किरणों से आरती की हुई प्रत्यञ्चा वाला मेरा धनुष धन्य है।

१६. अन्वय:—दृष्टि तृणीकृत-जगत्त्रय-सत्वसारा । धीरोद्धता गतिः धरित्रीम् नमयति इव । किमयं वीरः रसः उत्दर्प-एव कौमारकेऽपि गिरिवत् गुरुतां दधानः एति ।

कठिनपदार्थ:—(सत्व) बल, ( तृणीकृ० अतृणी तृणीकृतः ) जगत को तिनके के समान समझने वाला ।

सरलार्थ:—जो तीनों लोकों के बल को अपनी दृष्टि के प्रभाव से तृण के समान कर रहा है, अपनी प्रभावोत्पादक गति से मानो जो सारी भूमि को झुका रहा है, बाल्यावस्था में भी जो पर्वत के समान गुरुता धारण किए हुए है, सो यह क्या वीररस है अथवा यह कोई साक्षात् दर्प की मूर्ति है ?

२०. अन्वय:—अहो ! प्रासादिकं रूपं पावनः अनुभावश्च । स्थाने रामायण-कविः देवीं वाचं व्यवीवृतत ।

सरलार्थ:—कैसा सुन्दर रूप है तथा कैसा पवित्र इनका शील है । रामायण की कथा कह कर वाल्मीकि ने ठीक ही किया है ।

२१. अन्वय: अयं जनः वात्सल्यात् ते अमृताध्मात-जीमूत-स्निग्ध-संहननस्य परिष्वङ्गाय उत्कण्ठते ।

कठिनपदार्थ:—( अमृताध्मात-स्निग्ध-संहननस्य ) अमृत से भरे हुए बादल के समान शरीर वाले ।

सरलार्थ:—यह मैं प्रेम के समान अमृत से भरे हुए बादल के समान तेरे शरीर को आलिंगन करने के लिए उत्कंठित हूं ।

२२. अन्वय:—तत् (पूर्व पद्य से अध्याहृत है) अङ्गात् अङ्गात् स्रुतः निज स्नेहजः देहसार इव, चेतना-धातुरेव प्रादुर्भूय बहिः स्थित इव सान्द्रानन्द-क्षुभितहृदय-प्रस्रवेन सृष्ट इव अयं दारकः किम अपत्यं यत् श्लेषे अमृतरसस्त्रोतसा गात्रं सिञ्चति इव ।

सरलार्थ:—मेरे शरीर से उत्पन्न यह क्या (इस बालक के रूप में) प्रेम का सार है? अथवा मेरी चेतनाशक्ति) का ही रूप है जो बाहर शोभा पा रहा है। अथवा पूरी उमङ्ग से भरे हृदय के स्राव (बहाव) का यह अवतार शोभा पा रहा है, जिसे मिलकर मानों मेरा शरीर अमृत के समान सिञ्चित हो रहा है।

२३. अन्वयः—अहो कुशस्य लवस्य च गति-स्थिति-आसन-आदयः भावा प्रश्रय-प्रयोगेऽपि साम्राज्य-शंसिनः।

सरलार्थ:—आश्चर्य है कि कुश और लव की चाल, बैठक आदि बातें विनयशील होते हुए भी साम्राज्य चिन्हों के दर्शक हैं अर्थात राजकुलोचित हैं।

२४. अन्वयः—मनोज्ञः ते रश्मयः अमलिनं रत्नमिव, माकरन्दाः बिन्दवः विकसितं पद्ममिव, अविहित-सिद्धा एव लक्ष्मी-विलासाः कान्तिमत् प्रतिजन-कमनीयं वपुः केतयन्ति।

सरलार्थ:—जिस प्रकार मनोहर किरणें सुन्दर रत्न को अधिक शोभा वाला कर देती हैं अथवा जैसे मकरन्द के बिन्दु कमल को अधिक सुन्दर बना देते हैं उसी प्रकार स्वाभाविक सुन्दरता इन दोनों (लव कुश को) के शरीर को अधिक सुन्दर बनाती है।

२५. अन्वयः—वपुः कठोर-पारावत-कण्ठमेचकं वृषस्कन्ध-सुबन्धुरांसकम्, वीक्षितञ्च प्रसन्न-सिंह-स्तमितं, ध्वनिश्च माङ्गल्य-मृदङ्गमासलम्।

कठिनपदार्थ:—(मेचकं) नीला है।

सरलार्थ:—इन दोनों का शरीर युवा कबूतर के कंठ के समान नीले रङ्ग का है और इनके दोनों कन्धे वृषभ के कन्धों के सम हैं, इनकी दृष्टि सिंह की दृष्टि के समान अव्याकुल है और इनका शब्द उत्सव के मृदङ्ग के समान गम्भीर है।

२६. अन्वयः—इह शिशुयुग्मे जनकसुताया अनुरूपमपि नैपुणोन्नेयम् तत्र तत्र स्फुटम् अस्ति। ननु प्रियायाः तत् अभिनव-शतपत्र श्रीमत् आस्यं पुनः मे अक्ष्णोः गोचरम् भूतमिव।

सरलार्थः—इन बच्चों के जोड़े में सीता के समान ये वे भाव दीखते हैं। उस प्रिया (सीता के) मुख-कमल के समान इनका मुख है जो कि मेरी आँखों के सन्मुख है।

२७. अन्वयः—इयं मुक्ताच्छ-दन्त छवि-सुन्दर ओष्ठ-मुद्रा, सा एव कर्णपाशः स च, नेत्रे पुनः यद्यपि रक्तनीले, तथापि सौभाग्यगुणाः स एव।

सरलार्थः—इन बच्चों की सुन्दर मोतियों के समान दांतों वाले सुन्दर ओष्ठों की वही शोभा है, वैसे ही कान हैं, और नेत्र यद्यपि नीले तथा लाल हैं तो भी उनकी शोभा सीता की शोभा के समान है।

२८. अन्वयः—पुरा रूढे स्नेहे परिचयविकासात् उपचिते निस्तब्धाया अपि सहज-लज्जा-जड-दृशः गर्भग्रन्थिः रहः करतलपरा-मर्श-कलया आदौ मया एव द्विधा ज्ञातः, कैरपि दिवसैः तया (ज्ञातः)।

सरलार्थः—राम कहते हैं पहले जब दम्पति प्रेम बढ़ा तो सब से प्रथम मुझे गर्भयुगल की प्रतीति हुई और हाथ के छूने से कई दिनों के बाद मैंने और फिर उसने भी जाना (कि पेट में युगल है)।

२९. अन्वयः—जगन्मङ्गलं वः आननं वाष्पवर्षेण अवश्याया-वसिक्तस्य पुण्डरीकस्य चारुतां नीतम्।

सरलार्थः—तुम्हारा मुख जोकि जगत् के कल्याण का कारण है आंसुओं के बहने के कारण श्वेत कमल के समान हो गया है।

३०. अन्वयः—सीतादेव्या विना रघुपतेः किमिव न हि दुःखम् प्रियानाशे किल कृत्स्नं जगत् अरण्यं हि भवति। स च तावत्

स्नेहः अयं अपि निरवधिः वियोगः। अनधिगतरामायण इव किम् इति पृच्छसि ?

सरलार्थः —बिना सीता के राम को कितना दुःख है। उसकी प्रिया के नाश हो जाने से जगत मानों अरण्य के समान हो रहा है। कहां तो इतना प्रेम और कहाँ यह कभी अन्त न होने वाला वियोग। हे भाई, तू ऐसे पूछता है, जैसे तूने कभी रामयण पढ़ी ही न हो ?

३१. अन्वयः—महात्मनः रामस्य सीता प्रकृत्यै प्रिया आसीत्। स तु प्रियभावः तया स्वगुणैः वर्धित एव।

सरलार्थः—महात्मा राम को सीता स्वभाव से ही प्यारी थी, वह प्रियभाव सीता ने अपने गुणों से ही बढ़ाया था।

३२. अन्वयः—तथैव रामः सीतायाः प्राणेभ्यः अपि प्रियः अभवत्। हृदयं तु परस्पर-प्रीति योगं जानाति।

सरलार्थ:—राम सीता को भी प्राणों से भी प्यारे थे। हृदय ही ऐसी परस्पर प्रीति को जान सकता है।

३३. अन्वयः -निरतिशय-विस्रम्भ-बहुलः तावान् आनन्दः क ? ते अन्योन्यं यत्नः क ? गहनाः कौतुकरसाः कचन ? तत् सुखे वा दुःखे वा हृदयोः ऐक्यं खलु क? तथापि एष पापः स्फुरति न तु विरमति।

सरलार्थ:—अत्यन्त विश्वास भरा वह आनन्द कहाँ ? परस्पर के वे कुतूहल कहाँ ? सुख दुःख में हृदय की वह एकता कहाँ ? फिर भी ये पापी प्राण आज भी जीवित हैं।

३४ अन्वयः—प्रियागुणसहस्राणां एकोन्मीलनपेशलः यः एव कालः दुःस्तरः तमेव वयं स्मारिताः।

कठिनपदार्थ :—( उन्मीलन-पेशलः ) उदय के कारण सुन्दर।

सरलार्थ :—प्रिया (सीता के) हज़ारों गुणों के एकदम स्मरण करने से इस समय अत्यन्त कष्ट को अनुभव कर रहे हैं। भाव यह है कि प्रिया के गुण स्मरण से आज इस वियोग की अवस्था में हमें अत्यत कष्ट हो रहा है।

३५ अन्वयः—तदा किञ्चित् किञ्चित् कृतपदं मृगदृशः स्तन-युगलं कतिपयैः अहोभिः ईषत् विस्तारि आसीत्। यत्र वयः-स्नेहा-कूत-व्यतिकर-घनः प्रगल्भ-व्यापारः मदनः हृदि वपुषि च मुग्धः सन् स्फुरति।

सरलार्थ :—पहले श्लोक में बताया है उस काल को स्मरण करके अब दुःख होता है सो राम उस पहले काल का वर्णन करते हैं। तब कुछ कुछ बढ़ते हुए सीता के कुच ( तन ) थोड़े ही दिन में अच्छे उन्नत हो गये। और जहाँ आयु के बढ़ने से (अर्थात् युवा-वस्था के प्राप्त होने पर ) परस्पर स्नेह के कारण बढ़ा हुआ काम शरीर और मन में मुग्ध हो कर प्रकट होता था—भाव यह है कि उसके उस यौवन काल को स्मरण करके, जब कि वह मुग्धा थी अब मुझे अत्यन्त कष्ट होता है।

३६. अन्वयः—अयम् अग्रतः शिलापट्टः यस्य अभितः अयं केशर-पुष्पैः प्रवृष्ट इव, त्वदर्थं विन्यस्तः।

सरलार्थः—यह आगे दीखने वाली, पड़ी हुई शिला जिस के चारों ओर पुष्पों से केसर बिखरा पड़ा है तेरे ही लिये बिछा है।

३७—अन्वयः—अकुङ्कुम-अकलङ्कितोज्ज्वल-कपोलम्, असा-म्बुकशिशिरीभवत्-प्रसृत-मन्दाकिनी-मरुत-तरलितालकाकुल-ललाट-चन्द्र-द्युतिः, निराभरण-सुन्दर-श्रवण-सौम्यं ते मुखंप्रेक्ष्यते।

सरलार्थ :—कुंकुम लेप के बिना भी उज्ज्वल, जिसका

कपोलयुगल श्रम (सुरत श्रम) के सीकरों से शीतल हुआ हुआ है और जहां मन्दाकिनी की सुन्दर वायु ने आकर प्यारी की घुंघरीली जुल्फों को हिला दिया है, तथा जिनकी सुन्दरता के आधिक्य से सुन्दर चन्द्र की शोभा भी फीकी पड़ गई है, इधर उधर चलने से अत्यन्त शोभा वाला तथा बिना आभूषणों के भी तेरा सुन्दर मुख याद करके आज हृदय में आनन्द-सा छा जाता है।

३८ अन्वयः—प्रवासे अपि चिरं ध्यात्वा ध्यात्वा निर्माय पुरतः निहित इव प्रियजनः आश्वासं न करोति इति न खलु। विकल्प-व्युपरमे जगत् जीर्णारण्यं हि भवति। तदनु हृदयं कुकूलानां राशौ पच्यते इव।

सरलार्थः—विरह में बार बार ध्यान करने से कल्पित किया हुआ प्रिया का मुख आश्वासन देता हो ऐसा नहीं है। उस कल्पना के समाप्त हो जाने पर जगत् सुनसान जंगल हो जाता है तथा हृदय मानों सूखी लकड़ी की भाँति अग्नि में जला जाता है।

३९. अन्वयः—अरुन्धत्या सह एव वसिष्ठः वाल्मीकि दशरथ-महिष्यः अथ जनकः शिशुकलहम् आकर्ण्य सभयाः (सन्तः) त्वरित मनसोऽपि जराग्रस्तैः गात्रैः अथ विदूराश्रमतया श्रमजडा चिरेण आगच्छन्ति खलु।

सरलार्थः—अरुन्धती के साथ वसिष्ठ, वाल्मीकि दशरथ की रानियों के साथ जनक, बच्चों के झगड़े को सुनकर डरे हुए, बुढ़ापे में भी जल्दी २ पहुंचने के लिये दूर से यहीं आ रहे हैं।

४०. अन्वयः—सम्बन्ध-स्पृहणीयता-प्रमुदितैः वसिष्ठादिभिः जुष्टे अपत्य-विवाह-मङ्गल-महे तातयोः तत् सङ्गमं दृष्ट्वा ईदृशे महा-वैशसे वृत्ते ईदृशं सुखं पश्यन् किम् अहं सहस्रधा न दीर्ये ?

सरलार्थः—विवाह सम्बन्ध की स्पृहा के कारण प्रसन्न हुए वसिष्ठादियों तथा पिता और श्वसुर की 'मिलनी' को देख कर, उस

सुख और इस विपत्ति को ये आँखें देखकर क्यों नहीं हज़ारों टुकड़ों हो जातीं ?

४१. अन्वयः—अनुभाव-मात्र-समुपस्थित-श्रियं, ईदृशं रघुनाथं सहसा मोहं एव वीक्ष्य प्रथम-प्रमूढ-जनकः-प्रबोधनात् विधुराः मातरः उपयान्ति।

सरलार्थः—सीता के शोक से दुःखित होने के कारण अत्यन्त निर्बल खिन्न देह राम का वर्णन करता है। केवलमात्र अनुभाव (रुआब) के कारण ही शरीर को धारण करने वाले राम को देखकर पहले मूर्छित हुए जनक के होश में आने से पहले ही वृद्ध माताएँ बेहोश हो गईं।

भाव यह है कि सीता के वियोग में दुःखी हुए हुए अतएव निर्बल राम का देखना जनक तथा राम की माताओं के लिए असम्भव सा हो गया।

४२. अन्वयः—जनकानां रघूणां च यत् कृत्स्नं गोत्र-मङ्गलं तस्मिन् अकरुणे पापे मयि वः करुणा वृथा।

सरलार्थः—जनक तथा रघुवंश के लिये जो कल्याणदायक ( सीता थी ) थी, उसके प्रति राम के लिये आपकी दया वृथा है।

# सप्तमो अङ्कः

१. अन्वयः—राज्याश्रम-निवासे अपि प्राप्तकष्टः अनुव्रतः आर्यः वाल्मीकि-गौरवात् इत एव अभिवर्तते।

सरलार्थः—राज्यरूप आश्रम में रहता हुआ भी, कष्टों को पाकर (तथा अपने) व्रत पर चलता हुआ आर्य राम वाल्मीकि के आदर के गौरव से इधर ही आ रहे हैं।

२. अन्वयः—राज्ञा महावने त्यक्ता विश्वम्भरात्मजा देवी प्राप्तः प्रसवं आत्मानं गङ्गादेव्यां विमुञ्चति।

सरलार्थः—राजा (राम) द्वारा बड़े वन में छोड़ी हुई पृथ्वी की पुत्री देवी (सीता) प्रसव के प्राप्त होने के समय अपने आपको गंगा में फेंक रही है।

३. अन्वयः—कल्याणि वैदेहि! समाश्वसिहि! दिष्ट्या वर्धसे! अन्तर्जले रघुवंशधरौ सुतौ प्रसूता असि।

सरलार्थः—हे कल्याणि सीते! धैर्य धरो, तुम्हें बधाई हो! जल के मध्य में तूने रघुवंश को धारण करने वाले दो पुत्रों को उत्पन्न किया है।

४. अन्वयः—अस्याः चिरं (एकः) राक्षस-मध्य-वासः सुदुःसहः त्यागः (सोढः) पाकाभिमुखस्य द्वाराणि जन्तोः द्वितीयः कः नाम पिधातुं ईष्टे।

सरलार्थः—पृथ्वी कहती है (मेरी बेटी सीता का) प्रथम इसका चिरकाल तक राक्षसों के बीच रहना और यह दूसरा असह्य त्याग (इन दोनों के दुःख से मैं कैसे आश्वासन करूँ, ये

दोनों बहुत कष्टदायक हैं)।

Explain with reférence to the context.

को नाम पाकाभिमुखस्य जन्तोः द्वाराणि दैवस्य पिधतुम् ईष्टे।

भागीरथी पृथ्वी को कहती हैं कि कौन ऐसा व्यक्ति है जो किसी भी जन्तु के परिणाम को प्राप्त हुए २ भाग्य के दरवाजे को बन्द कर सकता है। अर्थात् कौन है जो किसी के भाग्य को रोक सकता है, अर्थात् कोई नहीं रोक सकता।

५. अन्वयः—बाल्ये बालेन पीडितः पाणि, न प्रमाणीकृतः न अहं, न जनकः, न अग्निः, न अनुवृत्तिः सन्ततिः (प्रमाणीकृतः इति सर्वत्र योज्यम्)

सरलार्थ:—विवाह के समय सीता के पकड़े हाथ को, न मुझे (पृथ्वी को, क्योंकि मैं सब मनुष्यों के कामों का साक्षिणी हूँ), न ही जनक को, न अग्नि को और न ही वंश को चलाने वाली संतान को (जानकी गर्भवती थी इस बात का भी राम ने विचार न किया कि इस अवस्था में सीता का त्याग रघुकुल की संतान का घातक होगा) किसी बात का भी राम ने विचार न किया।

६. अन्वयः—लोके घोरं अयशः विततं, या च लङ्काद्वीपे वह्नौ विशुद्धिः ताम् इह जनः कथं श्रद्दधातु। कृत्स्नः लोकः समाराधनीयः, इदं यत् इक्ष्वाकूणां कुलधनं तत् अति गहनं (अतः) वत्सः किं करोतु?

सरलार्थ:—भागीरथी गंगा से कहती है, जानती हुई भी तू जमाई पर व्यर्थ क्रोध करती है। देख, लोक में बड़ा भारी अयश फैल गया था और जो लङ्काद्वीप में अग्नि द्वारा शुद्धि हुई उस पर यहाँ के लोग कैसे विश्वास करते। सारी ही प्रजा की सन्तुष्टि होनी चाहिये, फिर बेचारा राम इस पर क्या करता?

७. अन्वयः—दैवात् वत्सां विहाय सः दह्यमानेन मनसा, लोकोत्तरेण धर्मेण प्रजा पुण्यैश्च जीवति।

सरलार्थः—दैवगति से वत्सा ( बेटी सीता को ) को त्याग करके जलते हुए मन से, अत्यन्त धैर्य के धारण करने तथा प्रजा के पुण्यों के कारण ही रामचन्द्र जीता है।

अन्वयः—जगत्-मङ्गलं आत्मानं त्वं कथं अवमन्यसे यत सङ्गात् आवयोः अपि पवित्रत्वं प्रकृष्यते ?

सरलार्थः—जिस तेरे सहवास से हम दोनों ( पृथ्वी और गङ्गा ) की शुद्धता भी बढ़ती है ऐसी तू जगत् की कल्याणस्वरूप अपने आपकी क्यों निन्दा करती है ?

९. अन्वयः—येषां कृशाश्वः कौशिकः रामः इति गुरुक्रमः तानि एव शस्त्राणि जृम्भकैः सह प्रादुर्भवन्ति।

सरलार्थः—जो कृशाश्व, फिर कौशिक, उसके बाद राम के पास गुरुक्रम से आये वे ही ये अस्त्र हैं जो जृम्भक अस्त्र के साथ आविर्भूत हो रहे हैं ( अर्थात् इसके प्रकाश से ही आकाश प्रकाशित रहा है )

१०. अन्वयः—आलेख्य-दर्शने यथा देवः रघुनन्दनः आह (यत्) ते पुत्रकौ नः गतिः, ( अतः ) देवि सीते ! ते नमः अस्तु।

सरलार्थः—चित्र-दर्शन के समय ( अयोध्या में राम लक्ष्मण तथा सीता ने चित्र देखे थे ) जैसाकि देव राम ने कहा था हमारी गति ये दोनों पुत्र हैं अतः हे देवि सीते ! तुझे हमारा नमस्कार हो।

११. अन्वयः—राघवस्य परिग्रहात् वः परमास्त्रेभ्यः नमः ( अस्तु ) वत्सयोः काले ध्यातैः वः उपस्थेयं, वः भद्रं अस्तु !

सरलार्थः—राम की पत्नी का आप पर अस्त्रों को नमस्कार हो। बेटों के स्मरण करने पर आपको उपस्थित होना चाहिए। आपका कल्याण हो !

१२. अन्वयः—विस्मयानन्द-सन्दर्भ-जर्जराः करुणोर्मयः क्षुभिताः ( सन्तः ) साम्प्रतं मम कामपि दशां कुर्वन्ति ।

सरलार्थः—विस्मय और आनन्द की शङ्का के कारण जर्जर हुई क्षुब्ध करुणा की लहरें अब मेरी कुछ विचित्र दशा बना रही हैं ।

१३. अन्वयः—वशिष्ठ-गुप्तानां रघूणां वंशवर्धिनी सीता अपि सुतयोः संस्कार-कर्तारं न विन्दति इति कष्टम् ।

सरलार्थः—वशिष्ठ से रक्षित रघुओं के वंश को बढ़ाने वाली सीता भी पुत्रों के संस्कार करने वाले को नहीं पाती यह बड़ा कष्ट है !

१४. अन्वयः—यथा वसिष्ठाङ्गिरसौ ऋषी जनकानां रघूणां च (गुरू) तथा प्राचेतसः उभयोः वंशयोः गुरुः ।

सरलार्थः—जिस प्रकार वशिष्ठ रघुवंशिओं का और अंगिरस शतानन्द जनकवंशियों का गुरु हैं, वैसे भगवान् वाल्मीकि दोनों ही वंशों का गुरु हैं ।

१५. अन्वयः—एतौ जन्मसिद्धास्त्रौ उभौ आप्त-प्राचेतसौ वीरौ वयसा द्वादशाब्दिकौ ।

सरलार्थः—जन्म से जिन्हों ने जृम्भक अस्त्रों को सिद्ध किया हुआ है वाल्मीकि ने एन्हें पाया था और रामचन्द्र की आकृति भी इनसे मिलती जुलती है और आयु भी इनकी १२ वर्ष की । लक्ष्मण को इन बातों से सन्देह हो जाता है कि ये राम ही पुत्र हैं ।

१६. अन्वयः—गाङ्गम अम्भः मन्थादिव क्षुभ्यति, अन्तरिक्षं च देवर्षिभिः व्याप्तम्, आर्या गंगा महद्भ्यां देवताभ्याम् सह सलिलात् उदेति इति आश्चर्यम् ।

गंगा का जल बिलोने के समान क्षुभित हो रहा है और आकाश देवर्षियों से भरपूर है, आर्या ( अर्थात् सीता ), गङ्गा तथा पृथ्वी देवताओं के साथ निकल रही है, यह बड़े आश्चर्य की बात है!

१७ अन्वयः—हे जगद्वन्द्ये, अरुन्धति, गङ्गा-पृथिव्यौ नौ जुषस्व। इयं पुण्य-व्रता वधू सीता तव आवाभ्याम् अर्पिता।

सरलार्थः—हे जगत से पूजनीय अरुन्धती! हमें गङ्गा और पृथिवी दोनों आदरपूर्वक तुम्हारा सत्कार करती हैं। हम तुम्हें पतिव्रता सीता बहू को सौंपती हैं।

१८. अन्वयः—हे वत्से वैदेहि, त्वरस्व, शालीनशीलतां मुञ्च। एहि, मे वत्सं सौम्य-स्पर्शेण पाणिना जीवय।

सरलार्थः—हे पुत्रि, सीता, जल्दी करो, अपनी स्वाभाविक लज्जा को छोड़ दो। आओ, अपने कोमल स्पर्श वाले हाथ से मेरे बच्चे को जिलाओ।

१९. अन्वयः—त्वं हिरण्मय्याः प्रतिकृतेः धर्म-चारिणीं पुण्यां प्रियां प्रकृतिम् अध्वरे नियोजय।

सरलार्थः—(हे राम) तुम धर्मशास्त्र के अनुसार सोने की मूर्ति के स्थान में अपनी सहधर्मिणी पवित्र प्यारी (सीता) को उसके असली रूप में नियुक्त करो।

२०. अन्वयः—सा इयं माङ्गल्या च मनोहरा च जगतः माता गङ्गा इव वर्धयति। ताम् इमां विन्यस्तरूपां परिणत-प्रज्ञस्य शब्द-ब्रह्मविदः कवेः वाणीं बुधाः अभिनयैः परिभावयन्तु।

सरलार्थः—यह मङ्गलमयी, सुन्दर, जगत की माता गङ्गा की तरह पवित्र (राम जी की) कथा पापों से पवित्र करती है। अतः इस नाटकरूप में, बनाई हुई शब्दब्रह्मस्वरूप, परिणतबुद्धि वाले कवि (वाल्मीकि) की कथा (रामायण) को अभिनयों से खेलें।

———